तत्र च गत्वा खादिरमयं लगुडं सज्जीकृत्य कपाट-युगलं द्वारे समाधाय,सार्धप्रहरैकसमये भूयोऽपि विहारद्वार-माश्रित्य, सर्वान्क्रमेण निष्क्रामतो गुरुप्रार्थनया स्वगृहमान-यत्। तेऽपि सर्वे कर्पटवित्तलोभेन भक्तियुक्तानपि परिचित-श्रावकान्परित्यज्य प्रहृष्टमनसस्तस्य पृष्ठतो ययुः। अथवा साध्विदमुच्यते—

वहाँ जाकर खैर की लकड़ी ठीक ( तैयार ) कर घर के दोनों किवाड़ बन्द कर, डेढ़ पहर के बाद फिर भी विहार ( बौद्धों के मठ ) के द्वार पर आकर सब के क्रमानुसार निकलने पर बड़ी प्रार्थना ( अत्यन्त आग्रह ) कर अपने घर ले आया। वे सब भी कपड़ा और धन के लोभ से भक्ति-संयुक्त और परिचित श्रावकों का परित्याग कर प्रमुदित मन से उसके पीछे २ गये। अथवा ठीक ही कहा है

एकाकी गृहसन्त्यक्तः पाणिपात्रो दिगम्बरः।
सोऽपि संवाह्यते लोके तृष्णया पश्य कौतुकम् ॥१५॥

जो अकेला, भवनरहित, और हस्त रूपी पात्र वाला, दिगम्बर संन्यासी है वह भी तृष्णा द्वारा आकृष्ट होताहै, इस आश्चर्य को देखो॥

जीर्यन्ते जीर्यतः केशा दन्ता जीर्यन्ति जीर्यतः।
चक्षुःश्रोत्रे च जीर्येते तृष्णैका तरुणायते ॥१६॥

वृद्ध होने पर केश पक जाते हैं, और बुड्ढे होने से दाँत भी जीर्ण (टूट और शिथिल) हो जाते हैं तथा आँख—कान भी जीर्ण हो जाते हैं ( अर्थात् आँखों से कम दिखाई पड़ता है और कानों से कम सुनाई पड़ता है); किन्तु एक तृष्णा ही तरुण होती जाती है॥१६॥

ततः परं गृहमध्ये तान्प्रवेश्य द्वारं निभृतं पिधाय

लगुडप्रहारैः शिरस्यताडयत् । तेऽपि ताड्यमाना एके मृताः, अन्ये भिन्नमस्तकाः फूत्कर्तुमुपचक्रमिरे । अत्रान्तरे तमाक्रन्दमाकर्ण्य कोटरक्षपालैरभिहितम्—'भो भोः ! किमयं महान्कोलाहलो नगरमध्ये ? तद्गम्यतां, गम्यताम् ?' ते च सर्वे तदादेशकारिणस्तत्सहिता वेगात्तद्गृहं गत्वा तावद्रुधिरप्लावितदेहाः पलायमाना नग्नका दृष्टाः ।

तब घर मे उनको प्रवेश करा कर, दरवाजे को अच्छी तरह बन्द कर, डण्डे से शिर पर प्रहार किया । उन मारे गए हुए मे एक मर गया, दूसरे शिर फूटने पर चीखने लगे । इसी बीच उस चीत्कार के शब्द को सुनकर कोटरक्षपाल ( दुर्गरक्षक, कोतवाल ) ने कहा 'हे ! नगर मे यह बड़ा कोलाहल कैसा मचा है ? सो जाओ ! जाओ !!' उसकी आज्ञा पालन करने वाले उसके सहित तेजी से उस घर में जाकर खून से लथपथ शरीर वाले संन्यासियों को उन्होंने भागते हुए देखा ।

पृष्टाश्च 'भोः ! किमेतत् ?' ते प्रोचुर्यथावस्थितं नापितवृत्तान्तम् । तैरपि स नापितो बद्धो हतशेषैः सह धर्माधिष्ठानं नीतः । तैर्नापितः पृष्टः 'भोः ! किमेतद्भवता कुकृत्यमनुष्ठितम् ?' स आह 'किं करोमि ? मया श्रेष्ठिमणिभद्रगृहे दृष्ट एवंविधो व्यतिकरः ।' सोऽपि सर्वं मणिभद्रवृत्तान्तं यथादृष्टमकथयत् ।

प्रश्न. अधोलिखितवाक्यस्य संस्कृतेन व्याख्या कार्या(सन् १९३५,३७)
मया श्रेष्ठिमणिभद्रगृहे दृष्ट एवंविधो व्यतिकरः ।

प्रश्नः निम्नाङ्कितः सन्दर्भः स्वसंस्कृतेन व्याख्येयः ( सन् १९३६ )
ते प्रोचुर्यथावस्थित नापितवृत्तान्तम् ।.........एवंविधोव्यतिकरः।

उन संन्यासियों से उन्होंने पूछा—'अरे ! यह क्या बात है ।' तब इन्होंने नाई के वृत्तान्त को सब बतला दिया । तब उन लोगों ने नाई को बाँध लिया और मृतकों में से बचे हुए ( संन्यासियों ) के साथ वे कचहरी में पहुँचे । उन लोगों ने नाई से पूछा 'अरे ! तुमने यह क्या कुकर्म किया है ?' उसने कहा 'मैं क्या करूँ ? मैंने सेठ मणिभद्र के घर में ऐसी ही घटना देखी थी ।' तब फिर सब मणिभद्र के वृत्तान्त को जैसा देखा था वैसा कह दिया ।

ततः श्रेष्ठिनमाहूय भणितवन्तः 'भो श्रेष्ठिन् ! किं त्वया कश्चित्क्षपणको व्यापादितः ?' ततस्तेनाऽपि सर्वः क्षपणकवृत्तान्तस्तेषां निवेदितः । अथ तैरभिहितम्—'अहो ! शूलमारोप्यतामसौ दुष्टात्मा कुपरीक्षितकारी नापितः ।' तथाऽनुष्ठिते तैरभिहितम्—

तब सेठ को बुला कर उन लोगों ने कहा कि 'हे सेठ ! क्या तुमने किसी बौद्ध-संन्यासी को मारा था ?' तब उसने भी क्षपणक के सब वृतान्त को उनसे निवेदन कर दिया । तदनन्तर उन लोगों ने कहा 'अहो ! इस दुष्टात्मा को शूली पर चढ़ा दो । यह नाई किसी बात को बिना अच्छी तरह समझे हुए काम करने वाला है ।' वैसा करने पर उन्होंने कहा

कुदृष्टं कुपरिज्ञातं कुश्रुतं कुपरीक्षितम् ।
तन्नरेण न कर्तव्यं नापितेनाऽत्र यत्कृतम् ॥ १७ ॥

जो अच्छी तरह देखा न गया हो, अच्छी तरह जाना न गया हो, अच्छी तरह सुना न गया हो, भली भाँति विवेचन न किया गया हो उसे इस संसार में मनुष्य को चाहिये कि न करे, जैसा कि नाई ने किया ॥ १७ ॥

अथवा ठीक ही कहा है

अपरीक्ष्य न कर्तव्यं कर्तव्यं सुपरीक्षितम् ।
पश्चाद्भवति सन्तापो ब्राह्मण्यां नकुलार्थतः ॥१८॥

विना परीक्षा किए हुए कोई कार्य न करना चाहिए, और अच्छी तरह विवेचना करनेके उपरान्त कार्य करना चाहिए क्योंकि बाद में नेवले के लिए ब्राह्मणी की भाँति, दुःख होता है ॥१८॥

मणिभद्र आह 'कथमेतत् ?' ते धर्माधिकारिणः प्रोचुः–

मणिभद्र ने कहा 'यह कथा किस प्रकार है ?' उन धर्माधिकारियों ने कहा

( कथा १ )

कस्मिंश्चिदधिष्ठाने देवशर्मा नाम ब्राह्मणः प्रतिवसति स्म । तस्य भार्या सुतमजनयत् । तस्मिन्नेव दिने काचित् नकुली तत्रैव नकुलमेकं प्रसूय मृता । अथ सा सुतवत्सला दारकवत्तमपि नकुलं स्तन्यदानाभ्यङ्गमर्दनादिभिः पुपोष । परं तस्य न विश्वसिति; अपत्यस्नेहस्य सर्वस्नेहातिरिक्तया सततमेवमाशङ्कते 'यत्कदाचिदेष स्वजातिदोषवशात्प्रियस्य स्वदारकस्य विरुद्धमाचरिष्यतीति ।' उक्तं च

किसी नगर में देवशर्मा नाम का ब्राह्मण रहता था । उसकी

प्रश्न अपरीक्ष्य न कर्तव्यं कर्तव्यं सुपरीक्षितम् ।
पश्चाद्भवति सन्तापो ब्राह्मण्यां नकुलार्थतः ॥
इत्यमुं श्लोकमुद्दिश्यैका कथा स्वसंस्कृतेन लेख्या ( सन् १६३७ )

प्रश्न – देवशर्मब्राह्मणनकुलकथा स्वसंस्कृतेन संक्षेपतो वर्णनीया ( सन् १९३५ )

सहधर्मिणी ने पुत्र उत्पन्न किया। उसी दिन कोई नेवली उसी स्थान पर एक नेवले को जन्म देकर मर गयी। तब पुत्र के प्रति प्रेमवाली उस (ब्राह्मणी) ने अपने बालक की भाँति उस नेवले को भी स्तन के दुग्धदान, शरीर में तैल आदि लगाने एवं हाथ-पैर माँजने से पालन किया, परन्तु उसका विश्वास न करती थी; सन्तति-प्रेम सब स्नेहों से उत्तम होने के कारण सर्वदा इस प्रकार की आशङ्का करती थी कि कहीं यह ( नेवला ) अपनी जाति के दोष से मेरे प्रिय पुत्र के विरुद्ध आचरण न करे।' कहा है

कुपुत्रोऽपि भवेत्पुंसां हृदयानन्दकारकः ।
दुर्विनीतः कुरूपोऽपि मूर्खोऽपि व्यसनी खलः ॥१९॥

दुर्विनीत, कुरूप, मूर्ख, व्यसनप्रिय, दुष्ट कुपुत्र भी मनुष्यों के हृदय में आनन्द देने वाला होता है ॥१९॥

एवं च भाषते लोकश्चन्दनं किल शीतलम् ।
पुत्रगात्रस्य संस्पर्शश्चन्दनादतिरिच्यते ॥२०॥

लोग यह कहते हैं कि चन्दन शीतल होता है, किन्तु पुत्र के शरीर का स्पर्श चन्दन से भी शीतलता में अधिक बढ़ जाता है ॥२०॥

सौहृदस्य न वाञ्छन्ति जनकस्य हितस्य च ।
लोकाः प्रपालकस्याऽपि यथा पुत्रस्य बन्धनम् ॥२१॥

मनुष्य लोग मित्र, पिता, हितकारी, और विशेष रीति से पालन करने वाले के बन्धन की भी उतनी अभिलाषा नहीं करते जितनी पुत्र के स्नेह-बन्धन की ( अभिलाषा करते हैं ) ॥२१॥

अथ सा कदाचिच्छय्यायां पुत्रं शाययित्वा जलकुम्भमादाय पतिमुवाच 'ब्राह्मण ! जलार्थमहं तडागे यामि, त्वया पुत्रोऽयं नकुलाद्रक्षणीयः।' अथ तस्यां गतायां

ब्राह्मणोऽपि 'कश्चिन्महात्मा दरिद्रेभ्यः बहुधनं वितरति' इति परम्परया श्रुतां वार्त्तामनुस्मृत्य अतिदरिद्रतया तमुद्देशं गन्तुमिच्छन्, विलम्बे गमनश्च धनप्राप्तिप्रतिकूलं तर्कयन्, चिरं सुतनिर्विशेषलालितं नकुलं बालकरक्षणाय नियुज्य निर्गतः।

किसी समय उसने, शय्या पर पुत्र को शयन करा कर जल के घड़े को लेकर, पति से कहा 'हे ब्राह्मण! जल ( लाने ) के लिए मैं तालाब पर जाती हूँ, तुम इस पुत्र की नेवले से रक्षा करना।' तब उसके चले जाने पर ब्राह्मण भी 'कोई महात्मा दरिद्रों को बहुत धन देते हैं' ऐसी परम्परा से सुनी हुई बात का स्मरण कर, बहुत दरिद्र होने के कारण उसी के पास जाने की इच्छा करता हुआ, और विलम्ब करके जाने में धन की प्राप्ति न होगी ऐसी तर्कना करता हुआ, चिरकाल तक पुत्र के समान लालन किए हुए नेवले को बालक की रक्षा के लिए नियुक्त कर (दान लेने के लिए) चला गया।

अत्रान्तरे दैववशात्कृष्णसर्पो बिलान्निष्क्रान्तः। नकुलोऽपि तं स्वभाववैरिणं मत्वा भ्रातू रक्षणार्थं सर्पेण सह युद्ध्वा तं खण्डशः कृतवान्। ततोऽसौ रुधिराप्लावितवदनः सानन्दं स्वव्यापारप्रकाशनार्थं मातुः सम्मुखे गतः। माताऽपि तं रुधिरक्लिन्नमुखमवलोक्य—'अनेन दुरात्मना मे दारको भक्षितः' इति शङ्कितचित्ता कोपात्तस्योपरि तं जलकुम्भं निक्षिप्य व्यापादितवती।

इसी बीच भाग्यवश एक काला साँप बिल से निकला; नेवले ने सहज शत्रु जान कर, भाई की रक्षा के लिए, सर्प के साथ युद्ध

कर, उसे टुकड़े २ कर डाला। तब यह खून से रंगा हुआ मुँहवाला नेवला आनन्दपूर्वक अपनी क्रिया को प्रगट करने के लिए माता के आगे गया। माता ने भी खून से रँगे हुए उसके मुँह को देखकर 'इस दुरात्मा ने मेरे बालक को खा लिया है' ऐसा शङ्कित चित्त होने पर, कुपित हो, उसके ऊपर जल के घड़े को फेंक कर मार डाला।

ततः सम्भावितपुत्रवधशोकेन भूयोभूयः आत्मशिरोवक्षःस्थलञ्च ताडयितुमारब्धा। एवं सा नकुलं व्यापाद्य यावत्प्रलपन्ती द्रुतमागच्छति, तावद्गृहीतनिर्वापं समायान्तं ब्राह्मणं समीक्ष्य शोकसन्तप्तहृदया पुत्रस्य नकुलस्य च वार्तां सर्वामेवावर्णयत्, किञ्चिद्दूरे व्यापाद्यमानं नकुलञ्चादर्शयत्।

तब सम्भावना किए हुए पुत्र के मरण से उसने बारम्बार अपने शिर और उरःस्थल को पीटना आरम्भ किया। इस प्रकार नेवले को मार कर ज्योंही प्रलाप करती हुई शीघ्र ही भीतर आने लगती है, त्योंही दान लेकर आए हुए ब्राह्मण को देखकर उस शोक से सन्तप्त हृदयवाली ब्राह्मणी ने पुत्र और नेवले का सब वृत्तान्त वर्णन कर दिया और कुछ दूर मारे हुए नेवले को भी दिखला दिया।

ज्ञात्वैतद्ब्राह्मणोऽपि तया सह विलपन् गृहाभ्यन्तरमागत्य तत्र च सुतस्तथैव सुप्तस्तिष्ठति। पार्श्वे च कृष्णसर्पं खण्डशः कृतमवलोक्य, नकुलार्थं परं विषादमुपाययौ। ततः सा ब्राह्मणी सुस्थशरीरसुतमुखदर्शनात् प्रबलशोकावेगं

प्रश्न अधोलिखितवाक्यस्य संस्कृतेन व्याख्या कार्या ( सन् १६३५,३७ )

अत्रान्तरे गृहीतनिर्वाप. समायातो यावत्पश्यति तावत्पुत्रशोकाभितप्ता ब्राह्मणी प्रलपति।

प्रशमिते सति ब्राह्मणमाह—'भो भो लोभात्मन् ! अतिलोभाभूतेन त्वया न कृतं मद्वचः । तदनुभव साम्प्रतं पुत्रमृत्युदुःखवृक्षफलम् । अथवा साध्विदमुच्यते—

इसे जानकर ब्राह्मण भी उसके साथ विलाप करता हुआ घर के भीतर आकर और वहाँ लड़के को उसी तरह सोया हुआ और पास मे काले साँप को टुकड़े २ किए हुए देख कर, नेवले के लिए अत्यन्त दुःखित हुआ । तब उस ब्राह्मणी ने, स्वस्थ शरीर वाले पुत्र का मुँह देखने से प्रबल शोक के वेग के कम होने पर, ब्राह्मण से कहा 'अरे लोभी ! अत्यन्त लोभ के वशीभूत हो तुमने मेरी बात न मानी, इस लिए इस समय पुत्र की मृत्यु से उत्पन्न हुए दुःखरूपी वृक्ष के फल का अनुभव करो। अथवा ठीक ही कहा है

अतिलोभो न कर्तव्यो लोभं नैव परित्यजेत् ।
अतिलोभाभिभूतस्य चक्रं भ्रमति मस्तके' ॥२२॥

अत्यन्त लालच भी न करना चाहिए और सर्वथा लालच छोड़ भी न देना चाहिये । अत्यन्त लोभ से वशीभूत मनुष्य के मस्तक पर चक्र घूमता रहता है' ॥२२॥

तच्छ्रुत्वा ब्राह्मण आह 'कथमेतत् !' सा प्राह

से सुन कर ब्राह्मण ने कहा 'यह किस प्रकार की कथा है ?' उसने कहा

(कथा २)

कस्मिश्चिदधिष्ठाने चत्वारो ब्राह्मणपुत्राः परस्परं

मित्रतां गता वसन्ति स्म। ते दारिद्र्योपहताः परस्परं मन्त्रं चक्रुः 'अहो ! धिगियं दरिद्रता !! उक्तं च—

किसी नगर में चार ब्राह्मण के पुत्र परस्पर मित्र भाव को प्राप्त होकर रहते थे। उन लोगों ने दरिद्रता से पीड़ित (दुःखित) होकर आपस में सलाह किया, कि 'अरे ! इस दरिद्रता को धिक्कार है। कहा है

वरं वनं व्याघ्रगजादिसेवितं
जनेन हीनं बहुकण्टकावृतम्।
तृणानि शय्या परिधानवल्कलं
न बन्धुमध्ये धनहीनजीवितम् ॥२३॥

बल्कि बाघ हाथी से आक्रान्त, मनुष्यों से रहित ( निर्जन ), बहुत काँटों से भरा हुआ वन अच्छा है, और तृण की शय्या एवं पेड़ की छाल का वस्त्र भी श्रेयस्कर है; किन्तु बन्धुओं के बीच धनरहित होकर जीना अच्छा नहीं है ॥२३॥

तथा च

और भी

स्वामी द्वेष्टि सुसेवितोऽपि, सहसा प्रोज्झन्ति*सद्बान्धवा
राजन्ते न गुणास्त्यजन्ति तनुजाः, स्फारीभवन्त्यापदः।
भार्या साधु सुवंशजाऽपि भजते नो, यान्ति मित्राणि च
न्यायारोपितविक्रमाण्यपि नृणां येषां न हि स्याद्धनम् ॥२४॥

अच्छी तरह सेवा किया गया भी प्रभु आदर नहीं करता,

प्रश्नः १ अधोलिखितवाक्यस्य स्वसंस्कृतेन व्याख्या कार्या ( सन् ३६ )
ते च दारिद्र्योपहताः परस्परं मन्त्रं चक्रुः।

* 'बान्धवो ज्ञातिसुहृदोः' इति मेदिनी।

सच्चे-बान्धव निष्कारण त्याग देते हैं, गुण आदि शोभित नहीं होते, पुत्र छोड़ देते हैं, आपत्ति विस्तृत हो जाती है, सद्वंशोत्पन्न भार्या भी अच्छी तरह सेवा नहीं करती, और नीतिमार्ग से आरोपित पुरुषार्थ प्राप्त ( अर्थात् न्याय-परायण ) मित्र भी उनके पास नहीं आते जिनके पास धन नहीं रहता ॥२४॥

शूरः सुरूपः सुभगश्च वाग्मी
शस्त्राणि शास्त्राणि विदाङ्करोति ।
अर्थं विना नैव यशश्च मानं
प्राप्नोति मर्त्योऽत्र मनुष्यलोके ॥२५॥

इस संसार मे शूर रूपशाली, सर्व-लोकप्रिय, वचन-पटु, शस्त्र तथा शास्त्र का ज्ञाता मनुष्य ( भी ) धन के बिना न तो कीर्ति और न प्रतिष्ठा पाता है ॥२५॥

तानीन्द्रियाण्यविकलानि तदेव नाम
सा बुद्धिरप्रतिहता वचनं तदेव ।
अर्थोष्मणा विरहितः पुरुषः स एव
बाह्यः क्षणेन भवतीति विचित्रमेतत् ॥२६॥

वही ज्यो की त्यों इन्द्रियाँ हैं, वही नाम है, वही अकुण्ठित बुद्धि है और वचन भी वही है; किन्तु धन की गर्मी से हीन हुआ वही मनुष्य क्षण भर ही मे दूसरा हो जाता है, यही विचित्र है* ॥

तद्गच्छामः कुत्रचिदर्थाय ।' इति सम्मन्त्र्य स्वदेशं पुरं च स्वसुहृत्सहितं बान्धवयुतं गृहं च परित्यज्य प्रस्थिताः । अथवा साध्विदमुच्यते

* भर्तृहरिविरचित नीतिशतक देखिए ।

सो कहीं धन कमाने के लिए चलना चाहिए' ऐसी मन्त्रणा कर अपने देश, नगर और सुहृद् और जाति बान्धव युक्त घर को छोड़ कर उन लोगों ने प्रस्थान किया। अथवा ठीक ही कहा है

सत्यं परित्यजति, मुञ्चति बन्धुवर्गं,
शीघ्रं विहाय जननीमपि जन्मभूमिम्।
सन्त्यज्य, गच्छति विदेशमभीष्टलोकं
चिन्ताकुलीकृतमतिः पुरुषोऽत्र लोके ॥२७॥

इस संसार में चिन्ता से व्याकुल चित्तवाला पुरुष सत्य को, बन्धु वर्ग को, शीघ्र जननी और जन्मभूमि को, और प्रियजन को छोड़कर विदेश चला जाता है ॥२७॥

एवं क्रमेण गच्छन्तोऽवन्तीं प्राप्ताः। तत्र सिप्राजले कृतस्नाना *महाकालं प्रणम्य यावन्निर्गच्छन्ति, तावद्-

* सौराष्ट्रे सोमनाथश्च, श्रीशैले मल्लिकार्जुनः।
उज्जयिन्यां महाकाल, ॐकारश्च महेश्वरे ॥
परल्यां वैजनाथश्च, डाकिन्यां भीमशङ्करः।
सेतुबन्धे तु रामेशो, नागेशो दारुकावने ॥
हिमालये तु केदारो, घृष्णेशस्तु शिवालये।
वाराणस्यां तु विश्वेशः, त्र्यम्बको गौतमीतटे ॥

'शिप्रया परिक्षिप्ता विजितामरलोकद्युतिरवन्तिषूज्जयिनी नाम नगरी।' ( इति कादम्बर्याम् )।

रघुवंशे 'असौ महाकालनिकेतनस्य वसन्नदूरे किल चन्द्रमौलेः।
तमिस्रपक्षेऽपि सह प्रियाभिर्ज्योत्स्नावतो निविशति प्रदोषान् ॥

उक्तं च स्कन्दपुराणेः आकाशे तारकं लिङ्गं, पाताले हाटकेश्वरम्।
मर्त्यलोके महाकालं, दृष्ट्वा काममवाप्नुयात् ॥

भैरवानन्दो नाम योगी सम्मुखो बभूव । ततस्तं ब्राह्मणोचितविधिना सम्भाव्य तेनैव सह तस्य मठं जग्मुः । अथ तेन ते पृष्टाः 'कुतो भवन्तः समायाताः ? क्व यास्यथ ? किं प्रयोजनम् ?' ततस्तैरभिहितम्—'वयं सिद्धियात्रिकाः । तत्र यास्यामो यत्र धनाप्तिर्मृत्युर्वा भविष्यतीत्येवास्माकं निश्चयः । उक्तं च

इस प्रकार क्रम से जाते हुए वे अवन्ती ( उज्जैन ) पहुँचे । वहाँ शिप्रा ( आधुनिक वेतवा ) नदी के जल में स्नान कर महाकाल ( उज्जयिनी के ज्योतिर्लिङ्ग ) को प्रणाम कर ज्योंही निकलते हैं, त्योंही भैरवानन्द नाम का एक योगी सामने आया । तब उसे ब्राह्मणोचित विधि से आदर-सत्कार कर उसी के साथ उसके मठ में गये । तब उसने उन सबसे पूछा 'आप कहाँ से आ रहे हैं ? कहाँ जायंगे ? क्या अभिप्राय है ?' तब उन सबने उत्तर दिया—'हमने कार्य सिद्धि के लिए यात्रा की है, अतः वहां जायंगे जहां धन की प्राप्ति हो अथवा मृत्यु हो जाय । ऐसा हम लोगों का निश्चय है । कहा भी है

दुष्प्राप्याणि बहूनि च लभ्यन्ते वाञ्छितानि द्रविणानि ।
अवसरतुलिताभिरलं तनुभिः साहसिकपुरुषाणाम् ॥२८॥

साहसी पुरुषों को मौके पर चेष्टा किए हुए शरीर से दुर्लभ और अभिलषित बहुत धन प्राप्त होते है ॥२८॥

तथा च

और भी

अत्र 'सम्भाव्य' शब्दस्य संस्कृतपर्यायशब्दा लेख्याः ( १९३९ )

पतति कदाचिन्नभसः खाते[1] पातालतोऽपि जलमेति ।
दैवमचिन्त्यं बलवद्बलवान्न तु पुरुषकारोऽपि ॥२९॥

कभी नभ ( आकाश ) से जल पुष्करिणी आदि में गिरता है और कभी पाताल से निकलता है। भाग्य अचिन्तनीय और बल-युक्त है, और निश्चय ही पौरुष भी उससे कम बलवान नहीं है ॥२९॥

अभिमतसिद्धिरशेषा भवति हि पुरुषस्य पुरुषकारेण ।
दैवमिति यदपि कथयसि पुरुषगुणः सोऽप्यदृष्टाख्यः॥३०॥

पौरुष से पुरुष की सब प्रकार की अभिलाषा पूर्ति होती है और जिसे भाग्य कहते हो वह भी 'अदृष्ट' नाम का पुरुष का ही गुण है ॥३०॥

भयमतुलं गुरुलोकात्तृणमिव तुलयन्ति साधुसाहसिकाः ।
प्राणानद्भुतमेतच्चरितं चरितं ह्युदाराणाम् ॥ ३१ ॥

सत्कार्य मे साहस युक्त मनुष्य गुरुजनों से तुलनारहित भय एवं प्राणों की तुलना तृण के समान करते हैं ( अर्थात् गुरुजनों के प्रतिकूल आचरण करने के भय एवं प्राणनाश की परवाह न कर साहसी पुरुष सत्कार्य में प्रवृत्त होते हैं )। उदार पुरुषों का यह स्वभाव आश्चर्यजनक चरित्र है ॥३१॥

क्लेशस्याङ्गमदत्त्वा सुखमेव सुखानि नेह लभ्यन्ते ।
मधुभिन्मथनाऽऽयस्तैराश्लिष्यति बाहुभिर्लक्ष्मीम् ॥३२॥

अङ्ग को क्लेश न देकर, इस संसार मे, किसी को अनायास सुख की प्राप्ति नहीं होती । मधु नामक दैत्य को मारने वाले (विष्णु भगवान ) ने क्षीरसागर के मथन से थके हुए बाहुओं द्वारा लक्ष्मी को आलिङ्गन किया था ॥३२॥

1 'पुष्करिण्यां तु खातम्', इत्यमरः । 2 आयस्तैः—श्रान्तैः ।

तस्य कथं न चला स्यात्पत्नी विष्णोर्नृसिंहकस्यापि ?
[1]मासांश्चतुरो निद्रां यः सेवति जलगतः सततम् ॥२३॥

जो जल मे स्थित हो चार महीने निरन्तर सोते हैं उन नरसिंह मति वाले विष्णु भगवान् की भी पत्नी ( लक्ष्मी ) क्यों न चञ्चला हो ? ॥२३॥

दुरधिगमः परभागो यावत्पुरुषेण साहसं न कृतम् ।
जयति तुलामधिरूढो भास्वानिह जलदपटलानि ॥२४॥

इस लोक में तब तक बड़प्पन दुर्लभ है जब तक पुरुष पुरुषार्थ नहीं करता; ( जिस प्रकार ) तुलाराशि मे प्राप्त हुआ सूर्य मेघवृन्दों पर विजय लाभ करता है ॥२४॥

तत्कथ्यतामस्माकं कश्चिद्धनोपायो विवरप्रवेश-शाकिनी-साधन-श्मशानसेवन-महामांसविक्रय-साधकवर्तिप्रभृतीनामेकतम इति । अद्भुतशक्तिर्भवाञ्छ्रूयते । वयमप्यतिसाहसिकाः । उक्तं च

सो हमको कोई धन-प्राप्ति करने का उपाय, पाताल गमन, शाकिनी ( योगिनी ) साधन, श्मशान सेवन, नरमांस विक्रय, साधकवर्त्ती, आदि में से कोई एक बतलाओ । 'आप अद्भुत शक्ति वाले हैं' ऐसा सुना जाता है । और हम भी बड़े साहसी हैं । कहा है

महान्त एव महतामर्थं साधयितुं क्षमाः ।
ऋते समुद्रादन्यः को बिभर्ति बडवानलम्' ? ॥२५॥

१ विष्णु भगवान् आषाढशुक्ल ११ को शयन करते हैं और कार्तिक शुक्ल एकादशी को उठते हैं ।
यथा 'शेते विष्णु सदाऽऽषाढे कार्तिके च विबुध्यते ।

महान् पुरुष ही बड़े लोगों के काम को सम्पादन करने में समर्थ होते हैं। समुद्र के अतिरिक्त [1]वड़वानल को और कौन धारण कर सकता है? ॥ ३५ ॥

भैरवानन्दोऽपि तेषां सिद्ध्यर्थं बहूपायं सिद्धवर्तिचतुष्टयं कृत्वाऽऽर्पयत्। आह च—'गम्यतां हिमालयदिशि। तत्र सम्प्राप्तानां यत्र वर्तिः पतिष्यति, तत्र निधानमसन्दिग्धं प्राप्स्यथ। तत्स्थानं खनित्वा निधिं गृहीत्वा व्याघुट्यताम्।'

भैरवानन्द ने भी उनकी सिद्धि के लिये बहुत धनार्जनसाधक, चार सिद्ध बत्ती बनाकर अर्पण किया और कहा 'हिमालय की ओर जाओ। वहाँ उपस्थित होनेपर जहाँ बत्ती गिरे वहीं निःसन्देह खजाना मिलेगा। उस स्थानको खोदकर धन लेकर लौट आना।'

तथाऽनुष्ठिते तेषां गच्छतामेकतमस्य हस्ताद्वर्तिर्निपपात। अथासौ यावत्तं प्रदेशं खनति तावत्ताम्रमयी भूमिः। ततस्तेनाभिहितम् 'अहो! गृह्यतां स्वेच्छया ताम्रम्।' अन्ये प्रोचुः—'भो मूढ! किमनेन क्रियते? यत्प्रभूतमपि दारिद्र्यं न नाशयति। तदुत्तिष्ठ। अग्रतो गच्छामः।' सोऽब्रवीत्-

१ वड़वानल की कथा महाभारत ( आदिपर्व अ० १८०–१८३ ) हरिवंश ( अध्याय १४ ) तथा प्रयागमाहात्म्य मे भिन्न २ प्रकार की मिलती है। वड़वानल का दूसरा नाम और्वानल है। म्यानिअर विलियम्स का कथन है कि यह ज्वालामुखी का आलंकारिक वर्णन है।

प्रश्नः - अधोलिखितवाक्यस्य स्वसंस्कृतेन व्याख्या कार्या ( सन् ३६ )

तत्स्थानं खनित्वा निधिं गृहीत्वा व्याघुट्यताम्।

प्रश्नः 'निधान' शब्दस्य संस्कृतपर्यायशब्दा लेख्या ( सन्-३८ )

यान्तु भवन्तः । नाहमग्रे यास्यामि ।' एवमभिधाय ताम्रं यथेच्छया गृहीत्वा प्रथमो निवृत्तः ।

वैसा करने पर उन जाने वालों में से एक के हाथ से बत्ती गिर पड़ी । तब यह जब उस स्थान को खोदता है तो ताँबे की भूमि दिखाई पड़ी । तब उसने कहा 'हे ! अपनी इच्छा के अनुसार ताँबा ले लीजिए ।' दूसरों ने कहा 'अरे मूर्ख ! इससे क्या होगा ? जो ताँबा प्रचुर रूप मे भी दरिद्रता को नाश नहीं कर सकता । सो उठो, आगे चलें ।' उसने कहा 'आप लोग जावें; मैं आगे न जाऊँगा ।' ऐसा कह कर यथेच्छ ताँबा लेकर पहला लौट गया ।

ते त्रयोऽप्यग्रे प्रस्थिताः । अथ किञ्चिन्मात्रं गतस्याग्रेसरस्य वर्तिर्निपपात । सोऽपि यावत्खनितुमारब्धस्तावद्रूप्यमयी क्षितिः । ततः प्रहर्षितः प्राह यत्—'भोः ! गृह्यतां यथेच्छया रूप्यम् । नाग्रे गन्तव्यम् ।' तावूचतुः 'भोः ! पृष्ठतस्ताम्रमयी भूमिः, अग्रतो रूप्यमयी । तन्नूनमग्रे सुवर्णमयी भविष्यति । किं चानेन प्रभूतेनापि दारिद्र्यनाशो न भवति । अतो वामग्रे यास्यावः ।' एवमुक्त्वा द्वावप्यग्रे प्रस्थितौ । सोऽपि स्वशक्त्या रूप्यमादाय निवृत्तः ।

वे तीनों आगे चले । तब कुछ दूर जाने वाले (अग्रगामी) आगे के मनुष्य की बत्ती गिर पड़ी । तब ज्यों वह खोदने लगा तब चाँदी से भरी हुई पृथ्वी मिली । तब हर्षित होकर उसने कहा कि 'हे ! अपनी इच्छा के अनुसार चाँदी ले लो; आगे मत जाओ ।' उन दोनों ने उत्तर दिया 'हे भाई पीछे ताँबे से भरी हुई पृथ्वी मिली थी । आगे (यहाँ) चाँदी से भरी हुई मिली तो निःसन्देह ही आगे

सुवर्णमयी पृथ्वी होगी, और क्या (कहें) इसके बहुत से लेने पर भी दरिद्रता का नाश न होगा। इस लिए हम दोनों तो आगे जायँगे।' ऐसा कह कर वे दोनों आगे चल दिए। वह भी अपने सामर्थ्यानुकूल चाँदी लेकर लौट गया।

अथ तयोरपि गच्छतोरेकस्याग्रे वर्तिः पपात। सोऽपि प्रहृष्टो यावत्खनति, तावत्सुवर्णभूमिं दृष्ट्वा द्वितीयं प्राह-'भोः! गृह्यतां स्वेच्छया सुवर्णम्। सुवर्णादन्यन्न किञ्चिदुत्तमं भविष्यति।' स प्राह-'मूढ! न किञ्चिद्वेत्सि। प्राक्ताम्रम्, ततो रूप्यम्, ततः सुवर्णम्। तन्नूनमतः परं रत्नानि भविष्यन्ति। येषामेकतमेनापि दारिद्र्यनाशो भवति। तदुत्तिष्ठ। अग्रे गच्छावः। किमनेन भारभूतेनापि प्रभूतेन?' स आह 'गच्छतु भवान्। अहमत्र स्थितस्त्वां प्रतिपालयिष्यामि।'

तब उन दोनों के (आगे) जाने पर एक की वर्ती आगे गिर पड़ी। प्रसन्न होकर जब खोदने लगा तब सुवर्णमय पृथ्वी को देख कर, दूसरे से उसने कहा 'हे भाई! अपनी इच्छा से सोना ले लो। सुवर्ण से बढ़कर और कुछ उत्तम न होगा।' उसने कहा 'अरे मूर्ख! तू कुछ नहीं जानता। पहले ताँबा मिला था, फिर चाँदी और तब सुवर्ण मिला है, अतः निरसन्देह ही इसके आगे रत्न होंगे। जिस एकमात्र ही के पाने से दरिद्रता का नाश हो जायगा। सो उठो आगे चलें। इसकी अधिक भारी बोझ ढोने से क्या लाभ?' उसने कहा 'आप जायें। मैं यहीं स्थित होकर तुम्हारी राह-देखता रहूँगा।'

तथाऽनुष्ठिते सोऽपि गच्छन्नेकाकी ग्रीष्मार्कप्रतापसन्तप्ततनुः पिपासाकुलितःसिद्धिमार्गच्युत इतश्चेतश्च बभ्राम

अथ भ्राम्यन् तत्रैव प्रदेशे पुरुषमेकं रुधिरप्लावितगात्रं भ्रमच्चक्रमस्तकमपश्यत् । ततो द्रुततरं गत्वा तमवोचत् 'भोः ! को भवान् ? किमेवं चक्रेण भ्रमता शिरसि तिष्ठसि ? कथय मे, यदि कुत्रचिज्जलमस्ति ।'

वैसा करने पर वह अकेला जाता हुआ ग्रीष्मऋतु के सूर्य के प्रभाव से सन्तप्त शरीर वाला, प्यास से व्याकुल और इष्ट मार्ग से च्युत होकर ( रास्ता भूल जाने के कारण ) इधर उधर घूमने लगा । इस तरह घूमता हुआ, उसी स्थल पर एक रक्त से आक्रान्त (लहू लुहान) शरीर वाले और शिर पर चक्र घूमते हुए मनुष्य को देखा । तब अत्यन्त शीघ्र जाकर उसने उससे पूछा —'हे आप कौन हैं ? किस प्रकार शिर पर चक्र घूमते हुए आप स्थिर है ? मुझसे कहो, यदि कहीं जल मिल सके ?'

एवं तस्य प्रवदतस्तच्चक्रं तत्क्षणात्तस्य शिरसो ब्राह्मणमस्तके चटितम् । स आह 'भद्र ! किमेतत् ? स आह—'ममाप्येवमेवैतच्छिरसि चटितम् ।' स आह—'तत्कथय, कदैतदुत्तरिष्यति ? महती मे वेदना वर्तते ।' स आह 'यदा त्वमिव कश्चिद्धृतसिद्धिवर्तिरेवमागत्य त्वामालापयिष्यति, तदा तस्य मस्तके चटिष्यति ।' स आह 'कियाकालस्तवैवं स्थितस्य ?' स आह 'साम्प्रतं को राजा धरणीतले ।' स आह 'वीणावत्सराजः ।'

प्रश्नः अधोलिखितवाक्यस्य स्वसंस्कृतेन व्याख्या कार्या (सन् १९३९)
यदा त्वमिव कश्चिद्धृतसिद्धवर्तिरेवमागत्य त्वामालापयिष्यति तदा तस्य मस्तके चटिष्यति ।

इस प्रकार उसके कहते ही वह चक्र उसी क्षण उसके शिर से ब्राह्मण के मस्तक पर चढ़ गया। उसने कहा 'हे भद्र! यह क्या हुआ? उसने कहा 'मेरे शिर पर भी इसी प्रकार यह चढ़ा था।' उसने कहा 'सो यह तो कहो, कब यह उतरेगा? मुझे बड़ी पीड़ा होती है।' उसने कहा 'जब तुम्हारे समान कोई सिद्धवत्ती लिए इस प्रकार आकर तुमसे बात करेगा, तब यह उसके मस्तक पर चढ़ेगा।' उसने कहा 'तुम्हे इस प्रकार रहते कितना समय हुआ?' उसने कहा 'इस समय पृथ्वी पर कौन राजा है?' उसने कहा— 'वीणावत्स राजा है।'

स आह 'अहं तावत्कालसंख्यां न जानामि। परं यदा रामो राजाऽऽसीत्तदाऽहं दारिद्र्योपहतः सिद्धिवर्तिमादायाऽनेन पथा समायातः। ततो मयाऽन्यो नरो मस्तकधृतचक्रो दृष्टः, पृष्टश्च। ततश्चैतज्जातम्।' स आह–'भद्र! कथं तवैवं स्थितस्य भोजनजलप्राप्तिरासीत्?' स आह 'भद्र! धनदेन निधानहरणभयात्सिद्धानामेतच्चक्रपतनरूपं भयं दर्शितम्। तेन कश्चिदपि नाऽऽगच्छति। यदि कश्चिदायाति, स क्षुत्पिपासानिद्रारहितो जरामरणवर्जितः केवलमेवं वेदनामनुभवतीति। तदाज्ञापय मां स्वगृहाय।" इत्युक्त्वा गतः।

उसने कहा 'मैं तो समय-संख्या नहीं जानता, पर जब राम राजा थे तब मैं दरिद्रता के कारण पीड़ित होकर सिद्धवत्ती लेकर इसी मार्ग से आया था। तब मैंने एक मनुष्य जिसके मस्तक पर चक्र था उसे देखा और पूछा। तब मुझ भी इसी प्रकार हो गया।' उसने कहा 'हे भद्र! कैसे इस प्रकार रहते हुए तुमको अन्न और जल की प्राप्ति होती थी? उसने उत्तर दिया 'भद्र! कुबेर ने

*निधि-हरण के भय से सिद्धों को यह चक्रपतन रूपी भय दिखाया है। जिसमे कोई भी नहीं आता; यदि कोई आता है, तो वह भूख-प्यास-नींद से रहित वृद्धावस्था और मृत्यु से रहित हो केवल इस प्रकार पीड़ा का अनुभव करता है। सो मुझे अपने घर जाने के लिए आज्ञा दो।' ऐसा कह कर चला आया।

अथ तस्मिंश्चिरयति स सुवर्णसिद्धिस्तस्यान्वेषणपरस्तत्पदपङ्क्त्या यावत्किञ्चिद्वनान्तरमागच्छति, तावद्रुधिरप्लावितशरीरस्तीक्ष्णचक्रेण मस्तके भ्रमता सवेदनः क्वणन्नुपविष्टस्तिष्ठतीति ददर्श। ततस्समीपवर्तिना भूत्वा सबाष्पं पृष्टः 'भद्र! किमेतत्?' स आह 'विधिनियोगः।' स आह—'कथं तत्? कथय कारणमेतस्य।' सोऽपि तेन पृष्टः सर्वं चक्रवृत्तान्तमकथयत्। तच्छ्रुत्वाऽसौ तं विगर्हयन्निदमाह—'भोः लोभात्मन्! अदूरदर्शिन्! निषिद्धस्त्वं मयाऽनेकशो नाशृणोः मे वाक्यम्। तत्किं क्रियते? विद्यावानपि कुलीनोऽपि बुद्धिरहितः, लोभाभिभूतश्च त्वमेवं पराभवमलब्धाः। अथवा साध्विदमुच्यते

तब उसके देर करने पर वह सुवर्णसिद्धि उसको खोजता हुआ, उसके पैरों के चिह्न का अनुसरण करता हुआ ज्योंही किसी दूसरे

* महापद्मश्च पद्मश्च शङ्खो मकर-कच्छपौ।
मुकुन्द कुन्द-नीलाश्च खर्वश्च निधयो नव॥

प्रश्न—अथ तस्मिंश्चिरयति स···उपविष्टस्तिष्ठति।
सन्दर्भ एव सरलसंस्कृतेन व्याख्यातव्य। (सन् १९३७)
प्रश्नः विधिनियोगशब्दस्यार्थः हिन्दीभाषायां लेख्यः (सन् १९३९)

वन में जाता है तो उसे रक्त से भीगा शरीर, तीक्ष्ण चक्र मस्तक पर घूमते, वेदनायुक्त विलाप करते बैठे हुए देखा। तब उसके निकट पहुँच कर आँखों में आँसू भर कर उसने उससे पूछा 'हे भद्र ! यह क्या ?' उसने उत्तर दिया 'भाग्य की ऐसे ही आज्ञा है।' उसने कहा 'वह कैसे ? इसका कारण तो कहो।' उससे पूछा गया हुआ उसने चक्र की सब बात कह दी। उसे सुन कर उसकी निन्दा करता हुआ उसने यह कहा 'अरे लोभी ! अदूरदर्शी ! तुम्हे मैंने कई बार रोका, किन्तु मेरी बात न सुनी। सो क्या किया जाय ? विद्यावान् और कुलीन होने पर भी तुम बुद्धिहीन और लोभी हो इसलिए इस प्रकार पराभव पाये। अथवा ठीक ही कहा है

वरं बुद्धिर्न सा विद्या विद्याया बुद्धिरुत्तमा।
बुद्धिहीना विनश्यन्ति तथा ते सिंहकारकाः' ॥३६॥

बुद्धि अच्छी है वैसी विद्या अच्छी नहीं है;विद्या से बुद्धि उत्तम है। बुद्धिहीन पुरुष सिंह बनाने वालों की भाँति,नष्ट होते हैं' ॥३६॥

चक्रधर आह 'कथमेतत् ?' सुवर्णसिद्धिराह

चक्रधर ने पूछा 'यह कैसी कथा है ?' सुवर्णसिद्धि ने कहा

( कथा ३ )

कस्मिंश्चिदधिष्ठाने चत्वारो ब्राह्मणपुत्राः परस्परं मित्रभावमुपगता वसन्ति स्म। तेषां त्रयः शास्त्रपारं गताः, परन्तु बुद्धिरहिताः। एकस्तु बुद्धिमान्, केवलं शास्त्रपराङ्मुखः। अथ तैः कदाचिन्मित्रैर्मन्त्रितम्—'को गुणो विद्याया

प्रश्न- 'वरं बुद्धिर्न सा विद्या विद्याया बुद्धिरुत्तमा।
बुद्धिहीना विनश्यन्ति यथा ते सिंहकारकाः।'
इत्यमुं श्लोकं मुद्दिश्यैका कथा स्वसंस्कृतेन वर्णनीया ( सन् १६३६ ३८ )

येन देशान्तरं गत्वा भूपतीन् परितोष्यार्थोपार्जना न क्रियते ? तत्पूर्वदेशं गच्छामः ।'

किसी स्थान मे चार ब्राह्मणों के पुत्र परस्पर मित्रभाव को प्राप्त होकर रहते थे। उनमें से तीन शास्त्र क ज्ञाता थे, परन्तु बुद्धिरहित थे। और एक बुद्धिमान, किन्तु शास्त्र से अनभिज्ञ था। तदनन्तर उन मित्रों ने कभी मन्त्रणा ( सलाह ) की, कि विद्या से क्या फल हुआ यदि परदेश जाकर राजा को प्रसन्न कर धन उपार्जन न किया ? इसलिए पूर्व देश (कलकत्ता आदि की ओर ) चलें।

तथाऽनुष्ठिते, किञ्चिन्मार्गं गत्वा तेषां ज्येष्ठतरः प्राह- 'अहो ! अस्माकमेकश्चतुर्थो मूढः, केवलं बुद्धिमान् । न च राजप्रतिग्रहो बुद्ध्या लभ्यते विद्यां विना। तन्नास्मै स्वोपार्जितं दास्यामि । तद्गच्छतु गृहम् ।

वैसा करने पर, कुछ राह जाकर ( रास्ता तय कर ) उनमें से बड़े ने कहा 'अहो ! हम में एक चौथा ही मूर्ख है, किन्तु है बुद्धिमान्। और राजा से दान केवल बुद्धि से, विद्या के बिना, नहीं मिलता। सो हम अपने कमाए हुए धन में से इसे न देंगे, सो यह घर चला जाय।'

ततो द्वितीयेनाभिहितम् 'भोः सुबुद्धे ! गच्छ स्वं स्वगृहे, यतस्ते विद्या नास्ति ।' ततस्तृतीयेनाभिहितम् 'अहो ! न युज्यत एवं कर्तुम् । यतो वयं बाल्यात्प्रभृत्येकत्र क्रीडिताः । तदागच्छतु महानुभावोऽस्मदुपार्जितवित्तस्य समभागी भविष्यतीति । उक्तं च

प्रश्न —अधोलिखितवाक्यस्य संस्कृतेन व्याख्या कार्या ( सन् १९३५ )
को गुणो विद्यायाः येन देशान्तरं गत्वा भूपतीन् परितोष्य अर्थोपार्जना न क्रियते ।

तब दूसरे ने कहा 'हे सुबुद्धि ! तुम घर चले जाओ, क्योंकि तुम्हे विद्या नहीं ( आती ) है।' तब तीसरे ने कहा 'अहो ! ऐसा करना उचित नहीं है, क्योंकि हम सब बाल्यावस्थासे एक ही स्थान मे खेलते रहे हैं. सो यह महानुभाव भी आवे और हमारे कमाए धन के बराबर का हिस्सेदार हो। कहा है

किं तया क्रियते लक्ष्म्या या वधूरिव केवला ।
या न वेश्येव सामान्या पथिकैरुपभुज्यते ॥३७॥

उस लक्ष्मी से क्या किया जा सकता है जो केवल कुलवधू के समान है और जो सामान्या वाराङ्गना की भाँति पथिकों से नहीं उपभुक्त की जाती है ? ॥ ३७ ॥

तथा च
और भी:

अयं निजः परो वेति गणना लघुचेतसाम् ।
उदारचरितानां तु वसुधैव कुटुम्बकम् ॥३८॥

'यह हमारे हैं यह दूसरे हैं' ऐसा विचार क्षुद्रचित्त वालों का है। उदारचित्तवालों के लिए तो पृथ्वी भर कुटुम्ब है ॥३८॥

'तदागच्छत्वेषोऽपि' इति। तथानुष्ठिते, तैर्मार्गाश्रितैरटव्यां मृतसिंहस्यास्थीनि दृष्टानि। ततश्चैकेनाभिहितम्—'अहो ! अद्य विद्याप्रत्ययः क्रियते। कतिचिदेतानि मृतसत्त्वस्यास्थीनि तिष्ठन्ति। तद्विद्याप्रभावेण जीवनसहितं कुर्मः। अहमस्थिसञ्चयं करोमि।' ततश्च तेनौत्सुक्यादस्थिसञ्चयः कृतः।

प्रश्नः ततश्च ... निषिद्ध', इत्येतानि वाक्यानि यस्या उद्धृतानि तां कथां सरलसंस्कृतभाषामाश्रित्य संक्षेपेण कथय ( सन् १९३४ )

इस लिए यह भी आवे।' वैसा करने पर उन पथिकों ने वन में मरे हुए सिंह की हड्डियां देखीं। तब एक ने कहा 'अहो! आज (पूर्व में पढ़ी हुई) विद्या की परीक्षा की जाय। ये किसी मरे हुए जीव की हड्डियां है, सो विद्या के प्रभाव से इसे जीवित करना चाहिए। मैं हड्डी एकत्रित कर देता हूँ।' तब उसने उत्सुकता के कारण हड्डी एकत्रित की।

द्वितीयेन चर्ममांसरुधिरं संयोजितम्। तृतीयोऽपि यावज्जीवनं सञ्चारयति, तावत्सुबुद्धिना निषिद्धः—'भोः! तिष्ठतु भवान्। एष सिंहो निष्पाद्यते। यद्येनं सजीवं करिष्यसि, ततः सर्वानपि व्यापादयिष्यति'। इति तेनाभिहितः स आह—'धिङ् मूर्ख! नाहं विद्याया विफलतां करोमि।'

दूसरे ने चर्म, मास और रक्त से युक्त किया। तीसरा जब उस में जीवन का सञ्चार करने (प्राण डालने) लगा तो उसे सुबुद्धि ने रोका 'हे! आप ठहरें, यह सिंह बनाया जाता है। यदि इसे प्राणयुक्त (जीवित) करोगे तो यह सब को मार डालेगा।' ऐसा उसके कहने पर उसने कहा 'मूर्ख! तुझे धिक्कार है! मैं अपनी विद्या निष्फल न करूँगा।'

ततस्तेनाभिहितम् 'तर्हि प्रतीक्षस्व क्षणं, यावदहं वृक्षमारोहामि।' तथाऽनुष्ठिते, यावत्सजीवः कृतस्तावत्ते त्रयोऽपि सिंहेनोत्थाय व्यापादिताः। स च पुनर्वृक्षादवतीर्य गृहे गतः। अतोऽहं ब्रवीमि 'वरं बुद्धिर्न सा विद्या' इति। अतः परमुक्तं च सुवर्णसिद्धिना।

प्रश्न ततश्च······निषिद्ध.' इत्येतानि वाक्यानि यस्या उद्धृतानि तां कथां सरल संस्कृतभाषामाश्रित्य संक्षेपेण कथय ('सन् १६३४)

तब उसने कहा 'तो क्षण भर ठहरो जब तक मैं वृक्ष पर चढ़ जाता हूँ !' ऐसा करने पर जब वह जीवित किया गया तब सिंह ने उठ कर उन तीनों को मार डाला। और वह बाद में वृक्ष से उतर कर अपने घर चला गया। इसी से कहता हूँ 'बुद्धि अच्छी है बल्कि वैसी विद्या अच्छी नहीं···' इत्यादि। इसके अनन्तर सुवर्ण-सिद्धि ने कहा

अपि शास्त्रेषु कुशला लोकाचारविवर्जिताः ।
सर्वे ते हास्यतां यान्ति यथा ते मूर्खपण्डिताः ॥३६॥

शास्त्र में निपुण होने पर भी जो लौकिक व्यवहार से अनभिज्ञ हैं वे सब, मूर्ख पण्डितों की भाँति, उपहासास्पद होते हैं ॥३६॥

चक्रधर आह 'कथमेतत् ?' सोऽब्रवीत्

चक्रधर ने कहा 'यह कैसी कथा है ?' उसने कहा

( कथा ४ )

कस्मिंश्चिदधिष्ठाने चत्वारो ब्राह्मणाः परस्परं मित्रत्वमापन्ना वसन्ति स्म। बालभावे तेषां मतिरजायत 'भोः ! देशान्तरं गत्वा विद्याया उपार्जनं क्रियते।' अथान्यस्मिन्दिवसे ब्राह्मणाः परस्परं निश्चयं कृत्वा विद्योपार्जनार्थं कान्यकुब्जे गताः। तत्र च विद्यामठे गत्वा पठन्ति।

किसी स्थान में चार ब्राह्मण परस्पर मित्र होकर रहते थे। बाल्यावस्था ही में उनकी मति हुई कि 'दूसरे देश में जाकर, विद्या की प्राप्ति करनी चाहिये'। तब दूसरे दिन वे सब ब्राह्मण परस्पर

प्रश्न निम्नाङ्कितं श्लोकमुद्दिश्यैका कथा स्वसंस्कृते लेख्या (सन् १६३६)
अपि शास्त्रेषु कुशला········यथा ते मूर्खपण्डिताः ।

निश्चय कर विद्योपार्जन के लिये कान्यकुब्ज देश (वर्तमान कन्नौज) मे गये। और वहाँ पाठशाला मे जाकर पढ़ने लगे।

एवं द्वादशाब्दानि यावदेकचित्ततया विद्याकुशलास्ते सर्वे सञ्जाताः। ततस्तैश्चतुर्भिर्मिलित्वोक्तम्—'वयं सर्वविद्यापारे गताः। तदुपाध्यायमुत्कलापयित्वा स्वदेशे गच्छामः।' एवं मन्त्रयित्वा ब्राह्मणा उपाध्यायमुत्कलापयित्वाऽनुज्ञां लब्ध्वा च पुस्तकानि नीत्वा प्रचलिताः। यावत्किञ्चिन्मार्गं यान्ति, तावद् द्वौ पन्थानौ समायातौ दृष्ट्वा उपविष्टाः सर्वे।

इस प्रकार बारह वर्ष दत्तचित्त होने से वे सब विद्या में पारङ्गत हो गए। तब उन चारों ने मिल कर कहा 'हम सब विद्या में निपुण हो गये, सो गुरु को सन्तुष्ट कर अपने देश चलना चाहिये।' इस प्रकार सलाह कर, ब्राह्मण लोग उपाध्याय को सन्तुष्ट कर, आज्ञा प्राप्त कर, और पुस्तक लेकर चल दिए। जब कुछ दूर रास्ता जाते हैं तो दुराहा मिला देख कर सब बैठ गये।

तत्रैकः प्रोवाच—'केन मार्गेण गच्छामः?' एतस्मिन्समये तस्मिन्पत्तने कश्चिद्वणिक्पुत्रो मृतः। तस्य दाहार्थे महाजनो गतोऽभूत्। ततश्चतुर्णां मध्यादेकेन पुस्तकमवलोकितम्

१ सर्वविद्याश्चतुर्दशविद्याः अङ्गानि वेदाश्चत्वारो मीमांसा न्यायविस्तरः।
धर्मशास्त्रं पुराणञ्च विद्या ह्येताश्चतुर्दश॥

प्रश्न. अधोलिखितवाक्यस्य स्वसंस्कृतेन व्याख्या कार्या (सन् १६३६)
वयं सर्वविद्यापारे गताः, तदुपाध्यायमुत्कलापयित्वा स्वदेशे गच्छामः।

प्रश्न.—निम्नाङ्कितपदस्य संस्कृतपर्यायशब्दो लेख्य (१६३८, ३६ ई०)
'उत्कलापयित्वा'

उनमें से एक ने कहा 'किस मार्ग से जाना चाहिये ?' इसी समय उसी नगर में कोई बनिये का लड़का मर गया था। उसकी दाह-क्रिया के लिये महाजन जाते थे। तब चारों में ( के बीच ) से एक ने पुस्तक खोल कर देखा:-

† 'महाजनो येन गतः स पन्थाः।' इति।

'तन्महाजनमार्गेण गच्छामः।'

'महाजन ( महान् पुरुष ) जिस मार्ग से गमन करे। वही मार्ग है।' तब उसने कहा 'तो महाजन के मार्ग से जाना चाहिये।'

अथ ते पण्डिता यावन्महाजनमेलापकेन सह यान्ति, तावद्रासभः कश्चित्तत्र श्मशाने दृष्टः। अथ द्वितीयेन पुस्तकमुद्घाट्याऽवलोकितमुक्तं च

तदनन्तर जब वे पण्डित महाजनों के साथ जा रहे थे कि श्मशान में कोई गदहा उन्होंने देखा। तब दूसरे ने पुस्तक खोल कर देखा और कहा

'उत्सवे व्यसने प्राप्ते दुर्भिक्षे शत्रुसङ्कटे।
राजद्वारे श्मशाने च यस्तिष्ठति स बान्धवः ॥४०॥

सुख, दुःख, दुर्भिक्ष, शत्रु-सङ्कट, राजद्वार ( कचहरी,हाईकोर्ट ) तथा श्मशान में जो साथ दे वही बन्धु है ॥ ४० ॥

तदहो ! अयमस्मदीयो बान्धवः।' ततः कश्चित्तस्य ग्रीवायां लगति। कोऽपि पादौ प्रक्षालयति। अथ तैः पण्डितैः दिशामवलोकनं कुर्वद्भिरेव, कश्चिदुष्ट्रो द्रुतं गच्छन्

† श्रुतिर्विभिन्ना स्मृतयश्च भिन्ना नैको मुनिर्यस्य वचः प्रमाणम्।
धर्मस्य तत्त्वं निहितं गुहायां महाजनो येन गतः स पन्थाः ॥

दृष्टः । तैश्चोक्तम् 'एतत्किम् ?' तावत्तृतीयेन पुस्तकमुद्धाट्योक्तम्

सो अहो ! यह हमारा बान्धव है ।' तब कोई तो उसके गले में लिपट गया, और कोई पाँव धोने लगा । तब दिशा अवलोकन करने वाले पण्डितों ने किसी ऊँट को तेजी से जाते हुए देखा । उन्होंने कहा-'यह क्या है ?' तब तीसरे ने पुस्तक खोलकर कहा

'धर्मस्य त्वरिता गतिः' । तन्नूनमेष धर्मः साक्षात् ।'

'धर्म की तीव्र गति होती है ।' तो यह निश्चय ही साक्षात् धर्म है ।

चतुर्थेनोक्तम् 'इष्टं धर्मेण योजयेत्' ।

चौथे ने कहा इष्ट को धर्म के साथ जोड़ देना चाहिये ।'

'तद्बान्धवोऽयमस्माकं धर्मेण नियुज्यताम् ।' अथ तैश्च रासभ उष्ट्रग्रीवायां बद्धः ।

तो यह हमारा बान्धव धर्म के साथ नियुक्त कर दो ।' तब उन सब ने गधे को ऊँट की गर्दन में बाँध दिया ।

तत्तु केनचिद्रजकस्याग्रे कथितम् । श्रुत्वा चासौ रजकस्तेषां मूर्खपण्डितानां प्रहारकरणाय समायातः, दृष्ट्वा च तं दूरत एव ते प्रनष्टाः । ततः स्तोकं पन्थानमतिक्रम्य, प्रधावद्भिस्तैः काचिन्नदी समासादिता । तस्या जलमध्ये पलाशपत्रमायान्तं दृष्ट्वा पण्डितेनैकेनोक्तम्

१ क्षणं वित्तं क्षणं चित्तं, क्षणं जीवति मानवः ।
यमस्य करुणा नास्ति, धर्मस्य त्वरिता गतिः ॥
२ सत्कुले योजयेत्कन्यां, पुत्रं विद्यासु योजयेत् ।
व्यसने योजयेच्छत्रुं, इष्टं धर्मेण योजयेत् ॥

किसी ने धोबी के आगे ( यह वृत्तान्त ) कह दिया। सुनकर जब वह धोबी उन मूर्ख पण्डितों को मारने के लिए आया, तब उसे दूर ही से देखकर वे भाग गए। इसके अनन्तर आगे कुछ दूर आने पर उन भागने वालों को कोई नदी मिली। उसके जल में पलास के पत्तों को आते हुए देखकर एक पण्डित ने कहा

'आगमिष्यति 'यत्पत्रं तदस्मांस्तारयिष्यति।'

'जो यह पत्र आ रहा है वह हम लोगों को पार लगा देगा।'

इत्येतत्कथयित्वा तत्पत्रस्योपरि पतितो यावन्नद्या नीयते, तावत्तं नीयमानमवलोक्याऽन्येन पण्डितेन केशान्तं गृहीत्वोक्तम्

ऐसा कह कर उस पत्ते के ऊपर कूद पड़ा ( बैठ गया ) और जब नदी उसे ( बहा ) ले चली तब उसे बहते हुए देखकर, दूसरे पण्डित ने चोटी ( शिखा ) पकड़ कर कहा

'सर्वनाशे समुत्पन्ने अर्धं त्यजति पण्डितः।
अर्धेन कुरुते कार्यं सर्वनाशो हि दुःसहः ॥४१॥

सर्वनाश उत्पन्न होने पर विद्वान् लोग आधा छोड़ देते हैं; और आधे से कार्य करते हैं; क्योंकि सर्वनाश असहनीय है ॥४१॥

इत्युक्त्वा तस्य शिरश्छेदो विहितः। अथ तैश्च पश्चाद्गत्वा कश्चिद्ग्राम आसादितः। तेऽपि ग्रामीणै-र्निमन्त्रिताः पृथक्पृथग्गृहेषु नीताः। तत एकस्य सूत्रिका घृतखण्डसंयुक्ता भोजने दत्ता। दृष्ट्वा च तां विचिन्त्य पण्डितेनोक्तं यत्

१ पत्ता के नाम 'पत्रं पलाशं छदनं दलं पर्णं छदः पुमान्।
वाहन के नाम—सर्वं स्याद्वाहनं यानं युग्यं पत्रं च धोरणम् ॥

ऐसा कह कर उसका सिर काट लिया। तब वे बाद में किसी गाँव मे पहुँचे। उन्हे ग्रामीण लोग निमन्त्रित कर पृथक् २ घरों में ले गये। तब एक को भोजन में घी और खाँड़ से मिली हुई सेंवई दी गयी। तब उसे देखकर और विचार कर पण्डित ने कहा कि-

'दीर्घसूत्री विनश्यति।' इति

'दीर्घसूत्री ( आलसी ) नष्ट होता है।'

एवमुक्त्वा भोजनं परित्यज्य गतः। तथा द्वितीयस्य [1]मण्डकाः दत्ताः। तेनाप्युक्तम्

'अतिविस्तारविस्तीर्णं तद्भवेन्न चिरायुषम्।'

स च भोजनं त्यक्त्वा गतः।

ऐसा कह कर भोजन छोड़कर चला गया। दूसरे को मण्डक दिया गया वह भी 'अत्यन्त विस्तार से जो विस्तृत (बहुत लम्बा चौड़ा) होता है वह दीर्घजीवनप्रद नहीं होता' ऐसा कह कर भोजन छोड़ कर चला गया।

अथ तृतीयस्य वटिकाभोजनं दत्तम्। तत्रापि पण्डितेनोक्तम्-

'छिद्रेष्वनर्था बहुलीभवन्ति।'

एवं ते त्रयोऽपि पण्डिताः क्षुत्क्षामकण्ठा लोकैर्हास्यमाना-स्ततः स्थानात्स्वदेशं प्रत्यागताः।'

१ वारिणा कोमलां कृत्वा समितां साधु मर्दयेत्।
हस्तचालनया तस्या लोप्त्री सम्यक् प्रसारयेत् ॥२१॥
अधोमुखघटस्यैतां विस्तृतां प्रक्षिपेद्बहि।
मृदुना वह्निना साध्य सिद्धो मण्डक उच्यते॥२२॥इतिभावप्रकाशः॥

प्रश्न अधस्तनस्य शब्दस्यार्थः हिन्दीभाषायां लेख्य (सन् १६३६)
'क्षुत्क्षामकण्ठा'।

तीसरे को बड़ा भोजन के लिए दिया गया। वहाँ भी उस पण्डित ने कहा 'छिद्र में अनर्थ बहुत होते हैं।' इस प्रकार वे तीनों पण्डित क्षुधा के कारण सूखे हुए कण्ठवाले जनसाधारण से हँसी को प्राप्त हुए उस स्थान से अपने देश को लौट आए।'

अथ सुवर्णसिद्धिराह 'यत्त्वं लोकव्यवहारमजानन्मया वार्यमाणोऽपि न स्थितः, तत ईदृशीमवस्थामुपगतः। अतोऽहं ब्रवीमि 'अपि शास्त्रेषु कुशलाः' इति।

तब सुवर्णसिद्धि ने कहा कि 'तुम लोक व्यवहार को न जानते हुए, मुझ से रोके जाने पर भी न रुके सो उसी से इस प्रकार की अवस्था को प्राप्त हुए हो। इसी से मैं कहता हूँ 'शास्त्र मे निपुण भी'' इत्यादि।

तच्छ्रुत्वा चक्रधर आह 'अहो! अकारणमेतत्।

उसे सुनकर चक्रधर ने कहा 'अहो! यह तो अकारण है,

सुबुद्धयोऽपि नश्यन्ति दुष्टदैवेन नाशिताः।
स्वल्पबुद्धयोऽप्येकस्मिन्कुले नन्दन्ति सन्ततम् ॥४२॥

महान् बुद्धि वाले भी दुर्दैव से आक्रान्त होने पर नष्ट होते हैं और किसी कुल में अल्पमतिवाले सर्वदा आनन्दित रहते हैं ॥४२॥

उक्तं च–

कहा है

अरक्षितं तिष्ठति दैवरक्षितं,
सुरक्षितं दैवहतं विनश्यति।
जीवत्यनाथोऽपि वने विसर्जितः,
कृतप्रयत्नोऽपि गृहे न जीवति ॥४३॥

यत्न से अपरिपालित पुरुष भी भाग्य से स्थित रहता है, किन्तु

यत्न से पालित व्यक्ति भाग्य से उपेक्षित नहीं स्थित रहता । वन मे छोड़ा हुआ अनाथ भी जीता है, किन्तु यत्न करने पर भी घर में नहीं जीता ॥४३॥

तथा च–

और भीः

शतबुद्धिः शिरस्थोऽयं लम्बते च सहस्रधीः ।
एकबुद्धिरहं भद्रे ! क्रीडामि विमले जले ॥४४॥

हे भद्रे ! यह शतबुद्धि ( नाम की मछली ) शिर पर स्थित है, सहस्रधी ( नाम की मछली ) लटकती है और मैं एकबुद्धि ( नाम का मेढ़क ) निर्मल जल में क्रीड़ा करता हूँ ॥४४॥

सुवर्णसिद्धिराह 'कथमेतत् ?' स आह—

सुवर्णसिद्धि ने कहा 'यह कैसे ?' उसने कहा

( कथा ५ )

कस्मिंश्चिज्जलाशये शतबुद्धिः सहस्रबुद्धिश्च द्वौ मत्स्यौ निवसतः स्म । अथ तयोरेकबुद्धिर्नाम मण्डूको मित्रतां गतः । एवं ते त्रयोऽपि वेलायां कञ्चित्कालं सुभाषितगोष्ठीसुखमनुभूय भूयोऽपि सलिलं प्रविशन्ति । अथ कदाचित्तेषां गोष्ठीगतानां जालहस्तधीवराः प्रभूतै-

प्रश्नः - शतबुद्धि सहस्रबुद्धिमत्स्यकथा स्वसंस्कृतेन सक्षेपतो वर्णनीया। ( १६३५ )

प्रश्न. -निम्नाङ्कितस्य गद्यस्य हिन्दीभाषायामनुवादः कार्यः (१६४०)
एवं ते त्रयोऽपि ·····तत्प्रभातेऽत्राऽऽगमिष्यामः ।

प्रश्न–अधोलिखितसन्दर्भस्य सरलहिन्दीभाषायामनुवादः कार्यः (सन् १६३६)
अथ कदाचित्तेषां गोष्ठीगताना. ......भयं न कार्यम् ।

मत्स्यैर्व्यापादितैर्मस्तके विधृतैरस्तमनवेलायां तस्मिञ्जला-शये समायाताः। ततः सलिलाशयं दृष्ट्वा मिथः प्रोचुः— 'अहो! बहुमत्स्योऽयं ह्रदो दृश्यते, स्वल्पसलिलश्च। तत्प्रभातेऽत्राऽऽगमिष्यामः।' एवमुक्त्वा स्वगृहं गताः।

किसी तालाब में शतबुद्धि और सहस्रबुद्धि नामक दो मछलियाँ रहती थी। तब उनका एकबुद्धि नाम का मेढ़क मित्र हुआ। यों वे तीनों कुछ देर तक जलाशय के किनारे बातचीत के आनन्द को अनुभव कर फिर जल में प्रवेश कर जाते थे। किसी समय वे संलाप कर रहे थे कि हाथ में जाल लिये मल्लाह लोग बहुत सी मछलियों को मार कर शिर पर रक्खे हुए सूर्यास्त के समय उस जलाशय के समीप पहुँचे। तब जलाशय देखकर उन लोगों ने परस्पर कहा 'ओः! इस सरोवर में तो मछली बहुत और थोड़ा जल मालूम पड़ता है। सो प्रभात के समय यहाँ आवेंगे।' इस प्रकार कह कर वे अपने घर गये।

मत्स्याश्च विषण्णवदना मिथो मन्त्रं चक्रुः। ततो मण्डूक आह—'भोः शतबुद्धे! श्रुतं धीवरोक्तं भवता? तत्किमत्र युज्यते कर्तुम्? पलायनमवष्टम्भो वा। यत्कर्तुं युक्तं भवति तदादिश्यतामद्य।' तच्छ्रुत्वा सहस्रबुद्धिः प्रहस्य आह—'भो मित्र! मा भैषीः, यतो वचनश्रवण-मात्रादेव भयं न कार्यम्। उक्तं च

तब मत्स्य अत्यन्त दुःखित हो परस्पर सलाह करने लगे।

प्रश्न. निम्नाङ्कितपदस्य संस्कृतपर्यायशब्दो लेख्यः- (सन् १९३८)
'विषण्णवदना।'

मेढ़क ने कहा, 'हे शतबुद्धि ! तुमने मल्लाहों की बात सुनी ? सो अब यहाँ क्या करना चाहिए ? भागना अथवा अलक्षित भाव में ठहरना । जो करना उचित हो उसे आज ( अब ) कहो ।' यह सुन कर सहस्रबुद्धि ने हँसकर कहा 'हे मित्र ! भयभीत न हो, क्योंकि केवल बात सुनने ही से डरना न चाहिए । कहा है

सर्पाणां च खलानां च सर्वेषां दुष्टचेतसाम् ।
अभिप्राया न सिध्यन्ति तेनेदं वर्तते जगत् ॥४५॥

सर्पों, धूर्तों, और दुर्जन पुरुषों के मनोगत विचार नहीं सिद्ध होते, इसी कारण तो यह जगत् वर्तमान (सुरक्षित) है ॥४५॥

तत्तावत्तेषामागमनमपि न सम्पत्स्यते, भविष्यति वा, तर्हि त्वां बुद्धिप्रभावेणाऽऽत्मसहितं रक्षयिष्यामि । यतोऽनेकां सलिलगतिचर्यामहं जानामि ।' तदाकर्ण्य शतबुद्धिराह 'भोः ! युक्तमुक्तं भवता ! सहस्रबुद्धिरेव भवान् । अथवा साध्विदमुच्यते

सो पहले तो उनका आना भी सम्भव नहीं है. और यदि (कदाचित्) आवेंगे, तो तुम्हारी और अपनी. बुद्धि के अनुसार, रक्षा करूँगा । क्योंकि मैं अनेक प्रकार के तैरने की प्रक्रिया को जानता हूँ ।' इसे सुनकर शतबुद्धि ने कहा 'अहो ! तुमने ठीक कहा । तुम सहस्रबुद्धि हो । अथवा यह ठीक कहा जाता है

बुद्धेर्बुद्धिमतां लोके नास्त्यगम्यं हि किञ्चन ।
बुद्ध्या यतो हता नन्दाश्चाणक्येनाऽसिपाणयः ॥४६॥

जगत् मे बुद्धिमानों की बुद्धि के आगे कोई वस्तु अगम्य नहीं

प्रश्न.- निम्नाङ्कितपदस्य संस्कृतपर्यायशब्दो लेख्य ( १९३८ )
'सलिलगतिचर्याम्' ।

है ; क्योंकि बुद्धि द्वारा चाणक्य ने, हाथ में तलवार लिये नन्दवंश के नवराजाओं का, विनाश किया ॥४६॥

तथा च–

और भी

न यत्रास्ति गतिर्वायो रश्मीनां च विवस्वतः ।
तत्रापि प्रविशत्याशु बुद्धिर्बुद्धिमतां सदा ॥४७॥

जहाँ वायु, और सूर्य की किरणों का प्रवेश नहीं है वहाँ भी बुद्धिमानों की बुद्धि शीघ्र ही सर्वदा प्रवेश कर जाती है ॥४७॥

ततो वचनश्रवणमात्रादपि पितृपर्यायाऽऽगतं जन्मस्थानं त्यक्तुं न शक्यते । उक्तं च–

इस लिये केवल बात ही सुनकर बाप-दादों से चली आयी जन्मभूमि छोड़ी नहीं जा सकती । कहा है

न तत्स्वर्गेऽपि सौख्यं स्याद्दिव्यस्पर्शनशोभने ।
कुस्थानेऽपि भवेत्पुंसां जन्मनो यत्र सम्भवः ॥४८॥

मनुष्यों को दिव्य वस्तु के स्पर्श से मनोरम स्वर्ग मे भी वह सुख नहीं प्राप्त होता जो सुख जिस स्थानपर जन्म का सम्भव (उत्पत्ति) होता है उस ( साधारण ) कु-स्थान पर सुख मिलता है ।

तन्न कदाचिदपि गन्तव्यम् । अहं त्वां सुबुद्धिप्रभावेण रक्षयिष्यामि ।' मण्डूक आह–'भद्रौ ! मम तावदेकैव बुद्धिः, पलायनपरा । तदहमन्यं जलाशयमद्यैव सभार्यो यास्यामि ।' एवमुक्त्वा स मण्डूको रात्रावेवाऽन्यजलाशयं गतः ।

सो कहीं न जाना चाहिये । मैं तुम्हारी, अपनी सद्बुद्धि के प्रभाव से, रक्षा करूँगा ।' मेढ़क ने कहा 'हे भद्र पुरुषो ! मेरी तो एक ही बुद्धि है, उसे तो भागना ही सूझ पड़ता है । इस लिए

मैं दूसरे सरोवर में आज ही स्त्री-सहित जाऊँगा।' ऐसा कह कर वह मेढ़क रात्रि में ही दूसरे तालाब में चला गया।

धीवरैरपि प्रभात आगत्य जघन्य-मध्यमोत्तम-जलचरा मत्स्य कूर्म मण्डूक-कर्कटादयो गृहीताः। तावपि शतबुद्धि-सहस्रबुद्धी सभार्यौ पलायमानौ चिरमात्मानं गतिविशेष-विज्ञानैः कुटिलचारेण रक्षन्तौ जाले पतितौ व्यापादितौ च।

मल्लाह लोगों ने भी प्रभातकाल में आकर निकृष्ट ( छोटे ) मध्यम ( मझोले ) उत्तम ( बड़े ) जल-जन्तुओं, मछली, कछुआ, मेढ़क केकड़े आदि को पकड़ लिया। ये दोनों शतबुद्धि और सहस्र-बुद्धि पत्नी-सहित भागते हुए बहुत देर तक अपनी विशेष गति के ज्ञान और कुटिल आचरण से रक्षा करते हुए भी, जाल में फँस गये और मारे गये।

अथापराह्णसमये प्रहृष्टास्ते धीवराः स्वगृहं प्रति प्रस्थिताः। गुरुत्वाच्चैकेन शतबुद्धिः स्कन्धे कृतः। सहस्रबुद्धिःप्रलम्ब-मानो नीयते। ततश्च वापीकण्ठोपगतेन मण्डूकेन तौ तथा नीयमानौ दृष्ट्वाऽभिहिता स्वपत्नी-'प्रिये! पश्य पश्य-

अनन्तर तीसरे पहर प्रसन्न हो वे मल्लाह अपने घर की ओर चल दिये। भारी होने के कारण एक ने शतबुद्धि को कन्धे पर रक्खा। और सहस्रबुद्धि को लटका कर ले चले। तब बावली के समीप स्थित मेढ़क ने, उन दोनों को उस प्रकार लिये जाते हुए देखकर, अपनी भार्या से कहा 'हे प्यारी! देखो, देखो-

शतबुद्धिः शिरस्थोऽयं लम्बते च सहस्रधीः।
एकबुद्धिरहं भद्रे! क्रीडामि विमले जले ॥४६॥

यह शतबुद्धि शिर पर है, सहस्रबुद्धि लटकती है और हे कल्याणि! मैं एकबुद्धि स्वच्छ जल में विहार करता हूँ ॥४६॥

अतश्च 'वरं बुद्धिर्न सा विद्या' इत्यादि यत्त्वता उक्तं, तत्रेयं मे मतिर्यत्, 'नैकान्ते बुद्धिरपि प्रमाणम् ।' सुवर्णसिद्धिराह—'यद्यप्येतदस्ति, तथापि मित्रवचनमनुल्लङ्घनीयम् । परं किं क्रियते, निवारितोऽपि मया न स्थितोऽतिलौल्याद्विद्याहङ्काराच्च । अथवा साध्विदमुच्यते

अतः 'बुद्धि अच्छी है बल्कि वैसी विद्या उत्तम नहीं है...' इत्यादि जो आपने कहा उसमें मेरी सम्मति यह है कि 'केवल बुद्धि ही प्रमाणस्वरूप नहीं है ।' सुवर्णसिद्धि ने कहा 'यद्यपि ऐसा है, तो भी मित्र की बात उल्लंघनीय नहीं है । परन्तु क्या किया जाय ? मेरे रोकने पर भी अति चपलता एवं विद्या के अभिमान के कारण न रुके । अथवा ठीक ही कहा है

साधु मातुल ! गीतेन मया प्रोक्तोऽपि न स्थितः ।
अपूर्वोऽयं मणिर्बद्धः सम्प्राप्तं गीतलक्षणम् ॥५०॥

धन्य हो मामा ! मेरे कहने पर भी गानप्रिय होने के कारण चुप न हुए । उसी से यह अपूर्व मणि बँधवाकर गान का पुरस्कार प्राप्त किये

चक्रधर आह 'कथमेतत् ?' सोऽब्रवीत्

चक्रधर ने पूछा 'यह कैसी कथा है ? उसने कहा

( कथा ६ )

कस्मिंश्चिदधिष्ठाने उद्धतो नाम गर्दभः प्रतिवसति स्म । स सदैव रजकगृहे भारोद्वहनं कृत्वा रात्रौ स्वेच्छया

प्रश्नः १ अधोलिखितवाक्यस्य स्वसंस्कृतेन व्याख्या कार्या ( सन् ३७ )
अतोऽहं ब्रवीमि, नैकान्ते बुद्धिरपि प्रमाणम् ।

प्रश्नः २- अधोलिखितवाक्यस्य हिन्दीभाषया व्याख्या कार्या (सन् ३५)
यद्यप्येतदस्ति तथापि मित्रवचनमनुल्लंघनीयम् ।

पर्यटति। ततः प्रत्यूषे बन्धनभयात्स्वयमेव रजकगृहमायाति। रजकोऽपि ततस्तं बन्धनेन नियुनक्ति। अथ तस्य रात्रौ पर्यटतः क्षेत्राणि कदाचिच्छृगालेन सह मैत्री सञ्जाता। स च पीवरत्वाद्वृत्तिभङ्गं कृत्वा कर्कटिकाक्षेत्रे शृगालसहितः प्रविशति। एवं तौ यदृच्छया चिर्भटिकाभक्षणं कृत्वा प्रत्यहं प्रत्यूषे स्वस्थानं व्रजतः।

किसी स्थान पर उद्धत नामक गदहा रहता था। वह सर्वदा धोबी के घर में बोझ ढोकर रात्रि में अपनी इच्छानुसार घूमा करता था। तदनन्तर प्रभातकाल ही बन्धन के भय से स्वयं ही धोबी के घर में आ जाया करता था। धोबी भी तब उसको बन्धन में नियुक्त करता था। एक समय उसे रात्रि में खेत में घूमते हुए किसी सियार से मित्रता हो गयी। वह मोटा होने के कारण वृत्ति भङ्ग ( डँड़वार डाँक ) कर ककड़ी के खेत में सियार के साथ घुस जाता। इस प्रकार वे दोनों इच्छानुसार ककड़ी खा कर, प्रतिदिन उषाकाल के समय अपने स्थान को चले जाते थे।

अथ कदाचित्तेन मदोद्धतेन रासभेन क्षेत्रमध्यस्थितेन शृगालोऽभिहितः 'भो भगिनीसुत ! पश्य, पश्य !! अतीवनिर्मला रजनी। तदहं गीतं करिष्यामि। तत्कथय कतमेन रागेण करोमि।' स आह 'माम ! किमनेन वृथानर्थप्रचालनेन ? यतश्चौरकर्मप्रवृत्तावावां निभृतैश्च चौरजारैरत्र स्थातव्यम्। उक्तं च—

प्रश्न— निम्नाङ्कितगद्यभागस्य सरलहिन्दीभाषायामनुवादः कार्यः (सन् १९३९)
अथ तस्य रात्रौ पर्यटतः क्षेत्राणि ...... यतश्चौरकर्मप्रवृत्तावावाम्।

किसी समय उस मदोद्धत गदहे ने खेत में स्थित हो, सियार से कहा 'हे भाञ्जे ! देखो ! देखो ! यह निशा बड़ी स्वच्छ है। सो मैं तो गीत गाऊँगा। सो कहो किस राग में गाऊँ ?' उसने कहा-'मामा ! इस वृथा के उत्पात (अनर्थ बुलाने) से क्या लाभ ? क्योंकि हम दोनों चोरी के काम में प्रवृत्त हो रहे हैं। चोर और जार (उपपति) को तो संसार में मौन रहना चाहिए। कहा है

कासयुक्तस्त्यजेच्चौर्यं, निद्रालुश्चेत्स पुंश्चलीम् ।
जिह्वालौल्यं रुजाऽऽक्रान्तो जीवितं योऽत्र वाञ्छति ॥५१॥

इस संसार में यदि जीने की अभिलाषा करे तो खाँसीवाले को चोरी, निद्राभिभूत को कुलटा स्त्री और रोग से आक्रान्त पुरुष ( अर्थात् रोगी ) को जिह्वा का स्वाद छोड़ देना चाहिये ॥५१॥

अपरं त्वदीयं गीतं न मधुरस्वरम्। शङ्खशब्दानुकारं दूरादपि श्रूयते। तदत्र क्षेत्रे रक्षापुरुषाः सुप्ताः सन्ति। ते उत्थाय वधं बन्धं वा करिष्यन्ति। तद्भक्षय तावदमृतमयीश्चिर्भटीः। मा त्वमत्र गीतव्यापारपरो भव।'

दूसरे, तुम्हारा गाना भी तो मधुर स्वर का नहीं है। वह तो शंख-ध्वनि की भाँति दूर ही से सुनाई पड़ता है और इस खेत में रखवाली करनेवाले मनुष्य भी सोये हैं। वे उठकर मारेंगे। अथवा बाँधेंगे। सो तब तक अमृत के समान मीठी ककड़ी खाओ। यहाँ गीतगाने के व्यापार में मत लगो।'

तच्छ्रुत्वा रासभ आह—'भोः ! वनाश्रयत्वात्त्वं गीतरसं न वेत्सि। तेनैतद्ब्रवीषि। उक्तं च—

प्रश्नः—अधोलिखितगद्यस्य संस्कृतभाषया व्याख्या कार्या (सन् १९३४)
माम ! किमनेन वृथानर्थप्रचालनेन··· गीतव्यापारपरो भव।

उसे सुनकर गदहे ने कहा 'अरे! जंगल में रहने के कारण तुम गीत का स्वाद ( मजा ) नहीं जानते । इसी कारण ऐसा कहते हो । कहा है

शरज्ज्योत्स्नाहते दूरं तमसि प्रियसन्निधौ ।
धन्यानां विशति श्रोत्रे गीतझङ्कारजा सुधा ॥५२॥

शरद्ऋतु में ज्योत्स्ना ( चन्द्रकिरण ) द्वारा अन्धकार दूर होने पर प्रेमी जनों के समीप गीत की झङ्कार से उत्पन्न हुई सुधा ( अमृत ), भाग्यवान् मनुष्यों के कान में प्रवेश करती है ॥५२॥

शृगाल आह—'माम ! अस्त्येतत् । परं न वेत्सि त्वं गीतम् । केवलमुन्नदसि । तत्किं तेन स्वार्थभ्रंशकेन ?' रासभ आह 'धिग्धिङ्मूर्ख ! किमहं न जानामि गीतम्?' तद्यथा तस्य भेदाः, शृणु

सियार ने कहा मामा ! बात तो ऐसी ही (सत्य) है, किन्तु तुम गीत नही जानते केवल बड़ी जोर से चिल्लाते हो । सो उस निज हानिकारक गान से क्या लाभ ?' गदहे ने कहा—'अरे मूर्ख ! तुझे धिक्कार है ! ! क्या मैं गाना नहीं जानता ? सो उसके भेद ये हैं, सुनो

सप्त स्वरास्त्रयो ग्रामा मूर्च्छनाश्चैकविंशतिः ।
तालास्त्वेकोनपञ्चाशत्तिस्रो मात्रा लयास्त्रयः ॥५३॥

सात स्वर ( निषाद, ऋषभ, गान्धार, षड्ज, मध्यम, धैवत तथा

स्वरलक्षणन्तु 'श्रुत्यन्तरभावी यः स्निग्धोऽनुरणनात्मकः ।
स्वतो रञ्जयति श्रोतुश्चित्तं स स्वर उच्यते ॥'

प्रश्नः—अधोलिखितसन्दर्भस्य सरलहिन्दीभाषायामनुवादः कार्यः (सन् ३६)
'अस्त्येतत्, पर न वेत्सि'''क्षणेनाभ्युत्थितः । -

पञ्चम ), तीन ग्राम ( षड्ज ग्राम, मध्यम ग्राम, एवं गान्धार ग्राम ), इक्कीस मूर्च्छना ( स्वरों का आरोहावरोह ), उनचास ताल, तीन मात्रा, तीन लय ( द्रुत, मध्य और विलम्बित ) ॥ ५३ ॥

**स्थानत्रयं यतिपञ्च षडास्यानि रसा नव ।**
**रागाः षट्त्रिंशतिर्भावाश्चत्वारिंशत्ततः स्मृताः ॥५४॥**

तीन स्थान, पाँच यति ( विरामस्थान ), छ मुख, नव रस ( शृङ्गार, हास्य, करुण, रौद्र, वीर, भयानक, वीभत्स, अद्भुत तथा शान्त रस ) छत्तीस राग, चालीस भाव ॥ ५४ ॥

स्वरलक्षणन्तु 'श्रुत्यन्तरभावी यः स्निग्धोऽनुरणनात्मकः ।
स्वतो रञ्जयति श्रोतुश्चित्तं स स्वर उच्यते ॥'

सप्तस्वराः 'निषादर्षभ-गान्धार षड्ज मध्यम-धैवताः ।
पञ्चमश्चेत्यमी सप्त तन्त्रीकण्ठोत्थिताः स्वराः ॥'

नारदीयशिक्षायान्तु-षड्जं वदति मयूरो, गावो रम्भन्ति चर्षभः ।
अजा वदति गान्धारं, क्रौञ्चो वदति मध्यमम् ॥
पुष्पसाधारणे काले पिकः कूजति पञ्चमम् ।
अश्वस्तु धैवतं वक्ति, निषादं वक्ति कुञ्जरः ॥

ग्रामलक्षणम् यथा कुटुम्बिनः सर्वेऽप्येकीभूता भवन्ति हि ।
तथा स्वराणां सन्दोहो "ग्राम" इत्यभिधीयते॥

ग्रामत्रयम् षड्जग्रामो भवेदादौ, मध्यमग्राम एव च ।
गान्धारग्राम इत्येतद्ग्रामत्रयमुदाहृतम् ॥

तथा नन्द्यावर्तोऽथ जीमूतः सुभद्रो ग्रामकास्त्रयः ।
षड्ज-मध्यम-गान्धारास्त्रयाणां जन्महेतवः ॥

मूर्च्छनालक्षणम्-'क्रमात्स्वराणां सप्तानामारोहश्चावरोहणम् ।
सा मूर्च्छेत्युच्यते ग्रामस्था एताः सप्तसप्त च ।

लयाः त्रयो लयाश्च विज्ञेया द्रुत-मध्य-विलम्बिताः ॥

पञ्चाशीत्यधिकं ह्येतद्गीताङ्गानां शतं स्मृतम् ।
स्वयमेव पुरा प्रोक्तं भरतेन श्रुतेः परम् ॥५५॥

ये एक सौ पच्चीस गीतों के अङ्ग प्रसिद्ध हैं। स्वयं नाट्य-शास्त्र-रचयिता भरतमुनि ने प्राचीन समय में श्रुति ( वेद ) का सारांश ( अथवा ) तदनन्तर इसको बतलाया है ॥५५॥

नान्यद्गीतात्प्रियं लोके देवानामपि दृश्यते ।
शुष्कस्नायुस्वराह्लादात्त्र्यक्षं जग्राह रावणः ॥५६॥

संसार में देवताओं को भी गीत से अधिक प्रिय वस्तु नहीं है; क्योंकि शुष्क-स्नायुमयी-वीणातन्त्री से उत्पन्न स्वर के आनन्दोत्पादक होने के कारण त्र्यक्ष ( त्रिलोचन, महादेवजी ) को रावण ने वशीभूत किया था ॥ ५६ ॥

तत्कथं भगिनीसुत ! मामनभिज्ञं वदन्निवारयसि ?' शृगाल आह 'माम ! यद्येवं तदहं तावद्वृतेर्द्वारिस्थितः क्षेत्रपालमवलोकयामि । त्वं पुनः स्वेच्छया गीतं कुरु ।' तथाऽनुष्ठिते रासभरटनमाकर्ण्य क्षेत्रपः क्रोधाद्दन्तान्घर्षयन्प्रधावितः । ततो यावद्रासभो दृष्टस्तावल्लगुडप्रहारैस्तथा हतः, यथा प्रताडितो भूपृष्ठे पतितः । ततश्च सच्छिद्रमुलूखलं तस्य गले बद्ध्वा क्षेत्रपालः प्रसुप्तः । रासभोऽपि स्वजातिस्वभावाद्गतवेदनः क्षणेनाभ्युत्थितः । उक्तं च—

सो हे भाञ्जे ! क्यों मुझे अनभिज्ञ कह कर निषेध करता है ?' सियार ने कहा 'मामा ! यदि ऐसा ही है तो मैं डँड़वार के दर्वाजे

प्रश्न.—निम्नाङ्कितगद्यभागस्य सरलहिन्दीभाषायामनुवादः कार्यः (सन् १९३७)
तत्कथं भगिनीसुत !········क्षणेनाभ्युत्थितः ।

पर बैठ खेत की रक्षा करने वाले को देखता हूँ। तुम फिर अपनी इच्छा ( चैन ) से गाओ।' वैसा करने पर गदहा की रेंकने की आवाज सुनकर क्षेत्रपति क्रोध से दाँत पीसता हुआ दौड़ा। और ज्यों ही उसने गदहे को देखा त्यों ही लाठी की चोट से इतना मारा कि वह मार खाने से पृथ्वी पर गिर पड़ा। तब छिद्र सहित उलूखल उसके गले में बाँधकर क्षेत्रपाल सो गया। और गदहा भी अपनी जाति के स्वभाव के कारण पीड़ा रहित हो क्षण ही में उठ खड़ा हुआ। कहा है

सारमेयस्य चाश्वस्य रासभस्य विशेषतः।
मुहूर्तात्परतो न स्यात्प्रहारजनिता व्यथा ॥५७॥

कुत्ता, घोड़ा और विशेष कर गदहा इनको मुहूर्त भर के बाद प्रहारजनित व्यथा ( पीड़ा ) नहीं रहती ॥५७॥

ततस्तमेवोलूखलमादाय वृतिं चूर्णयित्वा पलायितुमारब्धः। अत्रान्तरे शृगालोऽपि दूरादेव तं दृष्ट्वा सस्मितमाह—

तब उसी उलूखल को लेकर उस डँड़वार को तोड़ कर भागने लगा। इसी समय सियार ने दूर ही से उसे देखकर हँसते हुए कहा—

साधु मातुल ! गीतेन मया प्रोक्तोऽपि न स्थितः।
अपूर्वोऽयं मणिर्बद्धः सम्प्राप्तं गीतलक्षणम् ॥५८॥

धन्य हो मामा ! मेरे कहने पर भी सङ्गीत-प्रिय होने के कारण चुप न हुए, उसी से यह अपूर्व मणि बँधवा कर गाने का पुरस्कार प्राप्त किया ॥५८॥

तद्भवानपि मया वार्यमाणोऽपि न स्थितः।' अथवा साध्विदमुच्यते

सो तुम भी मुझ से रोके जाने पर भी न रुके। अथवा ठीक ही कहा है

यस्य नास्ति स्वयं प्रज्ञा मित्रोक्तं न करोति यः ।
स एव निधनं याति यथा मन्थरकौलिकः ॥५६॥

जिसको स्वयं बुद्धि नहीं है और न जो मित्र की कही हुई बात को मानता है वह, मन्थरक नाम कौलिक की भाँति, मृत्यु को प्राप्त होता है ॥५६॥

चक्रधर आह 'कथमेतत् ?' सोऽब्रवीत्-

चक्रधर ने कहा 'यह कैसी कथा है ?' उसने कहा

( कथा ७ )

कस्मिंश्चिदधिष्ठाने मन्थरको नाम कौलिकः प्रतिवसति स्म । तस्य कदाचित्पट्टकर्माणि कुर्वतः सर्वपट्टकर्मकाष्ठानि भग्नानि । ततः स कुठारमादाय वने काष्ठार्थं गतः ।

किसी स्थान में मन्थरक नामक एक कौलिक ( जुलाहा ) रहता था । किसी समय वस्त्र बुनते हुए उसके सब वस्त्र बुननेवाले करघे की सब लकड़ियाँ टूट गयीं । तब वह कुल्हाड़ी लेकर वन में लकड़ी के लिए गया ।

स च समुद्रतटं यावद्भ्रमन्प्रयातः, ततश्च तत्र शिंशपापादपस्तेन दृष्टः । ततश्चिन्तितवान् 'महानयं वृक्षो दृश्यते । तदनेन कर्त्तितेन प्रभूतानि पट्टकर्मोपकरणानि भविष्यन्ति' इत्यवधार्य तस्योपरि कुठारमुत्क्षिप्तवान् ।

प्रश्न अधोलिखितसन्दर्भस्य शुद्धहिन्दीभाषायामनुवादः कार्यः (सन् १६३५)
कस्मिंश्चिदधिष्ठाने मन्थरको नाम ... अहमेनं कर्तयिष्यामि ।

प्रश्नः यस्य नास्ति स्वयं प्रज्ञा मित्रोक्तं न करोति यः ।
स एव निधनं याति यथा मन्थरकौलिकः ॥
इत्यमुं श्लोकमुद्दिश्यैका कथा स्वसंस्कृतेन लेख्या । ( सन् १६३६ )

वह जब घूमता २ समुद्र के किनारे गया, तब वहाँ शिशप ( सीसों ) वृक्ष को उसने देखा। तदनन्तर विचार करने लगा। 'यह वृक्ष बड़ा मालूम पड़ता है। सो इसके काटने से वस्त्रवयनयन्त्र के बहुत से उपकरण ( सामग्री ) हो जायँगे।' ऐसा निश्चय कर उसके ऊपर कुल्हाड़ी से प्रहार किया।

अथ तत्र वृक्षे कश्चिद्व्यन्तरः समाश्रित आसीत्। तेनाभिहितम् 'भोः! मदाश्रयोऽयं पादपः सर्वथा रक्षणीयः, यतोऽहमत्र महासौख्येन तिष्ठामि समुद्रकल्लोलस्पर्शाच्छीतवायुनाऽऽप्यायितः।'

उस वृक्ष पर कोई प्रेत रहता था। तब उसने कहा—'अरे! यह वृक्ष मेरा निवासस्थान है। अतः सब प्रकार से इसकी रक्षा करनी चाहिए। क्योंकि मैं यहाँ सागरतरङ्ग के सम्पर्क के कारण हवा ठंढी होने से श्रमरहित होकर बड़े सुख से रहता हूँ।'

कौलिक आह 'भोः! किमहं करोमि? दारुसामग्रीं विना मे कुटुम्बं बुभुक्षया पीड्यते। तस्मादन्यत्र शीघ्रं गम्यताम्। अहमेनं कर्तयिष्यामि।'

कौलिक ने कहा 'अहो! मैं क्या करूँ? लकड़ी के सामान ( औजार ) के बिना मेरा कुटुम्ब भूख से पीड़ित है। इसलिए किसी दूसरे जगह चले जाइये। मैं इसे काटूँगा।'

व्यन्तर आह 'भोः! तुष्टस्तवाहम्। तत्प्रार्थ्यतामभीष्टं किञ्चित्। रक्षैनं पादपम्' इति। कौलिक आह

प्रश्नः- निम्नाङ्कितगद्यभागस्य सरलहिन्दीभाषायामनुवादः कार्यः (सन् १९२७)
अथ तत्र वृक्षे कश्चिद्व्यन्तर ...... रक्षैनं पादपमिति।

'यद्येवं तदहं स्वगृहं गत्वा स्वमित्रं स्वभार्यां च पृष्ट्वाऽऽगमिष्यामि । ततस्त्वया देयम् ।'

प्रेत ने कहा 'हे ! मै तुम्हारे ऊपर सन्तुष्ट हुआ हूँ । अतः कोई अभिलषित वर माँगो । इस पेड़ को रहने दो ।' कौलिक ने कहा 'यदि ऐसा है तो मैं अपने घर जाकर अपने मित्र और अपनी स्त्री से पूछकर आता हूँ । तब तुम वही देना ।'

अथ 'तथा' इति प्रतिज्ञाते व्यन्तरेण, स कौलिकः प्रहृष्टः स्वगृहं प्रतिनिवृत्तः । यावदग्रे गच्छति, तावद्ग्रामप्रवेशे निजसुहृदं नापितमपश्यत् । ततस्तस्य व्यन्तरवाक्यं निवेदयामास—'यदहो मित्र ! मम कश्चिद्व्यन्तरः सिद्धः । तत्कथय किं प्रार्थये ? अहं त्वां प्रष्टुमागतः ।'

तब 'बहुत अच्छा' ऐसी प्रतिज्ञा प्रेत से कराने पर वह कौलिक प्रसन्न हो अपने घर की ओर चला । ज्योंही वह आगे जाता है त्योंही ग्राम में प्रवेश करने पर उसने अपने मित्र नाई को देखा । तब उससे प्रेत की बात को निवेदन किया कि 'हे मित्र ! मुझे कोई प्रेत सिद्ध हुआ है । सो कहो, उससे क्या माँगू ? मैं तुमसे पूछने के लिए आया हूँ ।'

नापित आह 'भद्र ! यद्येवं तद्राज्यं प्रार्थय । येन त्वं राजा भवसि, अहं त्वन्मन्त्री च । द्वावपीह सुखमनुभूय परलोकसुखमनुभवावः । उक्तं च

नाई ने कहा 'हे भद्र ! यदि ऐसी बात है तो राज्य माँगो । जिससे तुम राजा हो, और मैं तुम्हारा मन्त्री होऊँ । हम दोनों

प्रश्न· अधस्तनस्य शब्दस्यार्थः हिन्दीभाषाया लेख्यः ( सन् १९३९ ) 'व्यन्तर'

इस लोक में सुख का अनुभव ( भोग ) कर परलोक में भी सुखी रहें। कहा है:

राजा दानपरो नित्यमिह कीर्तिमवाप्य च।
तत्प्रभावात्पुनः स्वर्गे स्पर्धते त्रिदशैः सह: ॥६०॥

नित्य दान करनेवाला राजा इस संसार मे कीर्ति लाभ कर उसके प्रभावसे पुनः स्वर्ग में देवताओं के साथ स्पर्धा करता है॥६०॥

कौलिक आह 'अस्त्येतत्परम्, तथापि गृहिणीं पृच्छामि।' स आह 'भद्र! शास्त्रविरुद्धमेतद्यत्स्त्रिया सह मन्त्रः, यतस्ताः स्वल्पमतयो भवन्ति। उक्तं च

कौलिक ने कहा 'यह तो ठीक है; किन्तु अपनी सहधर्मिणीसे पूछ लूँ।' उसने कहा 'हे भद्र! स्त्री के साथ सलाह करना यह शास्त्र के विरुद्ध है। क्योंकि वे अल्पबुद्धि वाली होती है। कहा है—

भोजनाच्छादने दद्यादृतुकाले च सङ्गमम्।
भूषणाद्यं च नारीणां न ताभिर्मन्त्रयेत्सुधीः ॥६१॥

विद्वान् को चाहिए कि स्त्रियों को भोजन, वस्त्र, भूषण दें और ऋतुकाल से सङ्गम करें; किन्तु उनसे सलाह न करें ॥६१॥

यत्र स्त्री यत्र कितवो बालो यत्राप्रशासितः।
तद्गृहं क्षयमायाति भार्गवो हीदमब्रवीत् ॥६२॥

जहाँ स्त्री ( सलाह देनेवाली ), धूर्त, बालक दण्ड दिये बिना रहते हैं वह घर ध्वंस को प्राप्त हो जाता है—ऐसा भार्गव ( महर्षि शुक्राचार्य ) ने कहा है ॥६२॥

तावत्स्यात्सुप्रसन्नाऽऽस्यस्तावद्गुरुजने रतिः।
पुरुषो योषितां यावन्न शृणोति वचो रहः ॥६३॥

तब तक मनुष्य प्रसन्न मुखवाला और गुरुजनों मे प्रेम रखने

वाला होता है, जब तक यह एकान्त में स्त्रियों की बात नहीं सुनता॥

एताः स्वार्थपरा नार्यः केवलं स्वसुखे रताः ।
न तासां वल्लभः कोऽपि सुतोऽपि स्वसुखं विना॥६४॥

ये स्वार्थपरायणा स्त्रियाँ केवल अपने सुख में लीन रहती हैं। अपने सुख के बिना उनका कोई प्रिय नहीं है, अधिक क्या कहें, पुत्र भी ( प्रिय ) नहीं है ॥ ६४ ॥

कौलिक आह 'तथापि प्रष्टव्या सा मया । यतः पतिव्रता सा । अपरं, तामपृष्ट्वाऽहं न किञ्चित्करोमि ।' एवं तमभिधाय सत्वरं गत्वा तामुवाच 'प्रिये ! अद्यास्माकं कश्चिद्व्यन्तरः सिद्धः । स वाञ्छितं प्रयच्छति । तदहं त्वां प्रष्टुमागतः । तत्कथय, किं प्रार्थये ? एष तावन्मम मित्रं नापितो वदत्येवं यत्, 'राज्यं प्रार्थयस्व' इति ।

कौलिक ने कहा 'तो भी मुझे उससे पूछ लेना चाहिये; क्योंकि वह [1]पतिव्रता है। दूसरे, मैं बिना उससे पूछे कुछ नहीं करता।' ऐसा उससे कहकर शीघ्र जाकर उससे कहा 'हे प्यारी ! आज हमें कोई प्रेत सिद्ध हुआ है। वह अभिलषित ( पदार्थ ) देता है। सो मैं तुमसे पूछने के लिए आया हूँ । सो कहो, क्या माँग लूं ? यह मेरा मित्र नाई तो यह कहता है कि राज्य माँग लो।'

साऽऽह 'आर्यपुत्र ! का मतिर्नापितानाम् । तन्न कार्यं तद्वचः । उक्तं च

उसने कहा 'हे पति ! नाइयों को क्या बुद्धि होती है ? सो उसके वचनानुसार मत कीजिए। कहा है

1 पतिं या नाभिचरति मनोवाक्कायसंयता ।
सा भर्तुलोकमाप्नोति सद्भिः साध्वीति चोच्यते ॥

चारणैर्वन्दिभिर्नीचैर्नापितैर्बालकैरपि ।
मन्त्रं न मतिमान्कुर्यात्सार्धं भिक्षुभिरेव च ॥६५॥

बुद्धिमान् को चाहिए कि चारण ( नट ), वन्दी ( स्तुति करने वाले भाट ), नीच, नाई, बालक और भीख माँगनेवालों के साथ मन्त्रणा न करे ॥ ६५ ॥

अपरं महती क्लेशपरम्परैषा। राज्यस्थितिः, सन्धि-विग्रह-यानाऽऽसन-संश्रय-द्वैधीभावादिभिः कदाचित्पुरुषस्य सुखं न प्रयच्छतीति । यतः

दूसरे, यह राज्यपालन करना तो कष्टकी परम्परा है । सन्धि[1]

प्रश्नः अधोलिखितवाक्यस्य सरलसंस्कृतभाषया व्याख्या कार्या (सन् १६३४)
महती क्लेशपरम्परैषा राज्यस्थितिः ।

१ अत्रामर. सन्धिर्ना विग्रहो यानमासनं द्वैधमाश्रयः ॥
षड्गुणाः शक्तयस्तिस्र. प्रभावोत्साहमन्त्रजा ।
क्षयः स्थानं च वृद्धिश्च त्रिवर्गो नीतिवेदिनाम् ॥

तत्रारिविजिगीष्वोर्व्यवस्थाकरणमैक्यं सन्धि. । विरोधो विग्रहः । विजिगीषोररिं प्रति यात्रा यानम् । तयोः ( अरिविजिगीष्वोः ) मिथः प्रतिबद्धशक्तयो. कालप्रतीक्षया तूष्णीमवस्थानमासनम् ॥

अरिणा पीड्यमानस्य बलवदाश्रय सश्रय. ।
दुर्वलप्रबलयोर्वाचिकमात्मसमर्पणं द्वैधीभाव· ॥

कामन्दकीये—बलीयसामित्युक्तस्तु नृपोऽन्योन्यप्रतिक्रियः ।
आपन्न 'सन्धि' मन्विच्छेत् कुर्वाणः कालयापनम् ।
अमर्षोपगृहीताना मन्युसन्तप्तचेतसाम् ।
परम्परापकारेण पुंसा भवति 'विग्रह.' ॥
आत्मनोऽभ्युदयाकाङ्क्षी पीड्यमान. परेण वा ।
देशकालबलोपेतः प्रारभेत हि 'विग्रहम्' ॥

(सुलह) ( जब राजा बलवान् शत्रु से आक्रान्त हो जाय और कोई उपाय न सूझे तो विपद्ग्रस्त हो काल व्यतीत करता हुआ सन्धि कर ले । यह सोलह प्रकार की होती है ), विग्रह ( विरोध ), यान ( शत्रु पर चढ़ाई करने के लिए यात्रा करना ), आसन ( शत्रु और विजिगीषु के परस्पर तुल्यशक्ति होने के कारण आक्रमण की प्रतीक्षा करना ), संश्रय ( शत्रु से पीड़ित होने पर शक्तिशाली राजा का आश्रय ग्रहण करना ), द्वैधीभाव ( दो शत्रु हों तो दोनों मे मिल कर वाङ्मात्र ही से आत्मसमर्पण करना ) आदि कभी भी पुरुष को सुख नहीं देते । क्योंकि

**यदैव राज्ये क्रियतेऽभिषेकस्तदैव याति व्यसनेषु बुद्धिः ।**
**घटा नृपाणामभिषेककाले सहाम्भसैवाऽपदमुद्गिरन्ति ६६**

जब राज्याभिषेक किया जाता है तो उसी समय से बुद्धि व्यसनों में आसक्त होती है । राजाओं के अभिषेक के समय, घड़े ( तीर्थजलपरिपूर्ण कलश ) जल के साथ ही आपत्ति भी उडेलते हैं ।

तथा च ।

उत्कृष्टबलवीर्यस्य विजिगीषोर्जयैषिणः ।
गुणानुरक्तप्रकृतेर्यात्रा 'यान' मिति स्मृतम् ॥
परस्परस्य सामर्थ्याविघाता 'दासनं' स्मृतम् ।
अरेश्च विजिगीषोश्च ( तत्पञ्चविधमुच्यते ) ॥
उच्छिद्यमानो बलिना निरुपायप्रतिक्रियः ।
कुलोद्भूतं सत्यमार्यमाश्रयेत बलोत्कटम् ॥
'द्वैधीभावो' द्विधा प्रोक्तः स्वतन्त्र-परतन्त्रयोः ।
स्वतन्त्र उक्तो ह्यन्यस्तु यः स्यादुभयवेतनः ॥
बलिनोर्द्विषतोर्मध्ये वाचाऽऽत्मानं समर्पयन् ।
द्वैधीभावेन वर्तेत काकाक्षिवदलक्षितः ॥

और भी:

रामस्य व्रजनं वने निवसनं पाण्डोः सुतानां वनं
वृष्णीनां निधनं नलस्य नृपते राज्यात्परिभ्रंशनम् ।
सौदासं तदवस्थमर्जुनवधं सञ्चिन्त्य लङ्केश्वरं
दृष्ट्वा राज्यकृते विडम्बनगतं तस्मान्न तद्वाञ्छयेत् ॥६७॥

दशरथपुत्र राम का (चौदह वर्ष के लिए) वन गमन, राजा पाण्डु के पुत्रों (युधिष्ठिर-भीम-अर्जुन-नकुल एवं सहदेव) की वन-यात्रा, यदुवंशियों का (प्रभासक्षेत्र में) नाश, निषधराज नल का राजच्युत होना [1]सुदास-पुत्र कल्मषपाद की वह अवस्था, [2]कार्तवीर्य अर्जुन का वध और लङ्काधिपति रावण का राज्य के लिये

१ ये अयोध्यापति राजा ऋतुपर्ण के प्रपौत्र तथा राजा सुदास के पुत्र थे। इनके सौदास, मित्रसह और कल्मषपाद ये तीन नाम थे। एक वार इन्होंने वशिष्ठ को नरमांस खिलाने की चेष्टा की। जिससे कुपित हो वशिष्ठ ने शाप दिया कि 'तुम राक्षस हो जाओ।' महाराज भी उन्हें शाप देने जा रहे थे, किन्तु महारानी दमयन्ती के कहने से रुक गये और वह शाप जल अपने पैरों पर डाल लिया जिससे उनके पैर काले हो गए। तभी से सौदास का नाम कल्मषपाद हुआ। पुनः राजा के अनुनय करने पर वशिष्ठ ने बारह वर्ष के लिए एक व्रत का अनुष्ठान बतलाया, जिसके करने से वे बारह वर्ष के बाद शाप-मुक्त हो गए।

२ ये नर्मदा नदी के तीरस्थ हैहयराज्य के अधिपति थे। कार्तवीर्य का दूसरा नाम हैहय और अर्जुन भी था। महिष्मती नगरी में इनकी राजधानी थी। ब्रह्मवैवर्तपुराण में लिखा है कि एक समय सेना सहित क्षुधा एवं पिपासा से व्याकुल होकर ये जमदग्नि ऋषि के आश्रम में ठहरे। जमदग्नि ने कपिला गौ के प्रभाव से इनका सत्कार किया। कपिला के गुणों पर अनुरक्त हो इन्होंने ऋषि से उसे माँगी। किन्तु ऋषि ने अस्वीकार किया।

क्लेश का अनुभव देखकर ( मेरा यह कथन है, कि ) विडम्बना के कारण उस राज्य की कामना ( बुद्धिमान् को ) न करनी चाहिए ॥६७॥

यदर्थं भ्रातरः पुत्रा अपि वाञ्छन्ति ये निजाः ।
वधं राज्यकृतां राज्ञां तद्राज्यं दूरतस्त्यजेत् ॥६८॥

जो अपने भाई और पुत्र हैं वे भी जिस ( राज्य ) के लिए राज्य करते हुए राजा के वध करने की इच्छा रखते हैं तो ऐसे राज्य को दूर ही से नमस्कार कर दे ( अर्थात् छोड़ दे ) ॥६८॥

कौलिक आह 'सत्यमुक्तं भवत्या । तत्कथय किं प्रार्थये ?'

कौलिक ने कहा 'तू ने ठीक कहा । सो कहो, कि उससे क्या माँगूँ ?'

साऽऽह 'त्वं तावदेकं पटं नित्यमेव निष्पादयसि । तेन सर्वा व्ययशुद्धिः सम्पद्यते । इदानीं त्वमात्मनोऽन्य-बाहुयुगलं द्वितीयं शिरश्च याचस्व । येन पटद्वयं सम्पाद-

अतः बलपूर्वक उसे हरण कर ले जाना चाहा । परन्तु परास्त होकर लौट गये । तब एक बड़ी सेना लेकर जमदग्नि के आश्रम पर चढाई की । इस युद्ध में जमदग्नि मारे गये । युद्धक्षेत्र से कपिला ब्रह्मलोक को चली गयी । परशुराम आये तब उन्होंने अपनी माता रेणुका के मुख से पितृवध का वृत्तान्त सुना । उन्होंने उसी समय प्रतिज्ञा की कि कार्तवीर्य के साथ इस पृथ्वी को इक्कीसवार क्षत्रिय-शून्य कर दूँगा । तदनन्तर परशुराम और कार्तवीर्य से युद्ध हुआ, जिसमें कार्तवीर्य मारे गये ।

प्रश्नः निम्नाङ्कितगद्यभागस्य सरलहिन्दीभाषायामनुवादः कार्यः १९३८)
कौलिक आह—सत्यमुक्तं भवत्या ' लोकद्वयस्योपार्जना भविष्यति ।

यसि पुरतः पृष्ठतश्च । एकस्य मूल्येन गृहे यथापूर्वं व्ययं सम्पादयिष्यसि । द्वितीयस्य मूल्येन विशेषकृत्यानि करिष्यसि । एवं सौख्येन स्वजातिमध्ये श्लाघ्यमानस्य कालो यास्यति । लोकद्वयस्योपार्जना भविष्यति ।'

उसने कहा 'तुम तो एक वस्त्र नित्य ही बुन लिया करते हो । जिससे सब खर्च चलता है । इस समय तुम अपने लिए दो भुजा और दूसरा सिर और माँग लो । जिससे आगे और पीछे ( दोनों ओर ) से दो कपड़ा बुन सको । एक वस्त्र के मूल्य से घर का खर्च पहले की तरह चला सकोगे । और दूसरे वस्त्र के मूल्य से विशेष कृत्य ( दान, धर्म आदि ) कर सकोगे । इस प्रकार सुखपूर्वक अपनी जाति में प्रशंसित हो समय कटेगा । और ऐहिक एवं पारलौकिक दोनों की सिद्धि होगी ।

सोऽपि तदाकर्ण्य प्रहृष्टः प्राह 'साधु पतिव्रते ! साधु, युक्तमुक्तं भवत्या । तदेवं करिष्यामि । एष मे निश्चयः ।' ततोऽसौ गत्वा व्यन्तरं प्रार्थयाञ्चक्रे–'भोः ! यदि ममेप्सितं प्रयच्छसि, तद्देहि मे द्वितीयं बाहुयुगलं शिरश्च ।'

उसने भी उसे सुनकर, प्रसन्न हो कहा–'धन्य साध्वी ! धन्य !! तूने ठीक कहा । सो ऐसा ही करूँगा । ऐसा मैंने निश्चय कर लिया है !' तब इसने जाकर प्रेत से प्रार्थना की कि 'हे ! यदि मुझे अभिलषित वर देते हो, तो मुझे दो भुजा और एक सिर और लगा दो ।'

एवमभिहिते तत्क्षणादेव द्विशिरश्चतुर्बाहुश्च सञ्जातः । ततो हृष्टमना यावद्गृहमागच्छति, तावल्लोकै 'राक्षसोऽयम्'

प्रश्न अधोलिखितपदयोः संस्कृतपर्यायशब्दा लेख्याः (सन् १९३९)
श्लाघ्यमानस्य, व्यन्तरम् ।

इति मन्यमानैर्लगुड-पाषाण-प्रहारैस्ताडितो मृतश्च । अतोऽहं ब्रवीमि 'यस्य नास्ति स्वयं प्रज्ञा' इति ।

ऐसा कहने पर उसी क्षण वह दो सिर और चार हाथ वाला हो गया। तदनन्तर प्रसन्नचित्त हो जब घर आ रहा था तब लोगों ने 'यह राक्षस है' ऐसा जानकर लाठी और पत्थर से प्रहार किया जिससे वह मर गया। अतः मैं कहता हूँ 'जिसको स्वयं बुद्धि नहीं है...' इत्यादि।

चक्रधर आह 'भोः ! सत्यमेतत् । सर्वोऽपि जनोऽश्रद्धेयामाशापिशाचिकां प्राप्य हास्यपदवीं याति । अथवा साध्विदमुच्यते केनापि

चक्रधर ने कहा 'हे भाई ! यह सत्य है। सब लोग श्रद्धा न करने योग्य आशा (तृष्णा) रूपिणी पिशाचिनी को पाकर उपहासास्पद होते हैं। अथवा किसी ने ठीक कहा है

अनागतवतीं चिन्तामसम्भाव्यां करोति यः ।
स एव पाण्डुरः शेते सोमशर्मपिता यथा' ॥ ६६ ॥

जो अनुपस्थित और सम्भावना रहित चिन्ता को करता है, वह, सोमशर्मा के पिता की भाँति, पीला होकर सोता है' ॥ ६६ ॥

सुवर्णसिद्धिराह—'कथमेतत्' ? सोऽब्रवीत्

सुवर्णसिद्धि ने पूछा 'यह कैसी कथा है ?' उसने कहा

( कथा ८ )

कस्मिंश्चिन्नगरे कश्चित्स्वभावकृपणो नाम ब्राह्मणः

प्रश्नः—अधोलिखितवाक्यस्य सरलसंस्कृतभाषया व्याख्या कार्या (सन् १९३४)
सर्वोऽपि जनोऽश्रद्धेयामाशापिशाचिकां प्राप्य हास्यपदवीं याति ।
प्रश्न.—अधोलिखितानां वाक्यानां हिन्दीभाषायामनुवादः कार्यः (सन् १९३१)
कस्मिंश्चिन्नगरे ... प्रभूतं सुवर्णं भविष्यति ।

प्रतिवसति स्म। तेन भिक्षार्जितैः सक्तुभिर्भुक्तशेषैः कलशः सम्पूरितः। तं च घटं नागदन्तेऽवलम्ब्य तस्याधस्तात्खट्वां निधाय सततमेकदृष्ट्या तमवलोकयति।

किसी नगर में कोई स्वभावकृपण नामक ब्राह्मण रहता था। उसने भिक्षा से पाये हुए और खाने से बचे हुए सत्तुओं से घड़ा भर दिया। उस घड़े को खूँटी में लटका कर उसके नीचे खाट बिछाकर सर्वदा एकटक नजर से उसे देखा करता था।

अथ कदाचिद्रात्रौ सुप्तश्चिन्तयामास—'यत्परिपूर्णोऽयं घटस्तावत्सक्तुभिर्वर्तते। तद्यदि दुर्भिक्षं भवेत्तदानेन रूप्यकाणां शतमुत्पद्यते। ततस्तेन मया अजाद्वयं ग्रहीतव्यम्। ततः षाण्मासिकप्रसववशात् ताभ्यां यूथं भविष्यति। ततोऽजाभिः प्रभूता गा ग्रहीष्यामि। गोभिर्महिषीर्महिषीभिर्वडवाः।

इसके बाद किसी दिन रात्रि में शयन करते हुए उसने विचार किया कि 'यह घड़ा तो सत्तू से पूरा भरा है। सो यदि दुर्भिक्ष (अकाल) पड़ जाय तो इससे सौ रुपया हो जायगा। तब उससे मैं दो बकरियाँ खरीदूँगा। तब छः छः महीने पर बच्चा देने से उनसे झुण्ड हो जायगा। तब फिर उन बकरियों से गायें खरीदूँगा। गौओं से भैंस और भैंस से घोड़ियाँ खरीदूँगा।

वडवाप्रसवतः प्रभूता अश्वा भविष्यन्ति। तेषां विक्रयात्प्रभूतं सुवर्णं भविष्यति। सुवर्णेन चतुःशालं गृहं सम्पद्यते। ततः कश्चिद्ब्राह्मणो मम गृहमागत्य प्राप्तवयस्कां रूपाढ्यां कन्यां दास्यति। तत्सकाशात्पुत्रो मे भवि-

प्रश्नः २—सोमशर्मपितुः कथा संक्षेपेण संस्कृतभाषया वर्णनीया। (सन् १९३४)

ष्यति । तस्याहं सोमशर्मेति नाम करिष्यामि । ततस्तस्मिञ्जानुचलनयोग्ये सञ्जातेऽहं पुस्तकं गृहीत्वाऽश्वशालायाः पृष्ठदेश उपविष्टस्तदवधारयिष्यामि ।

घोड़ियों के बच्चे होने से बहुत से घोड़े हो जायँगे। उसके बेचने से बड़ा सोना (धन) मिलेगा । सोना से फिर एक चौमञ्जिला घर बनवाऊँगा । इसके बाद कोई ब्राह्मण मेरे घर पर आकर अपनी नवयुवती रूपवती कन्या देगा । उसके द्वारा मुझे एक पुत्र होगा । उसका मैं सोमशर्मा नाम रक्खूँगा । तब उसके घुटने के बल चलने के योग्य होने पर मैं पुस्तक लेकर घुड़साल ( तबेला ) के पीछे बैठकर पढूँगा ।

अत्रान्तरे सोमशर्मा मां दृष्ट्वा जनन्युत्सङ्गाज्जानुप्रचलनपरोऽश्वखुरासन्नवर्ती मत्समीपमागमिष्यति । ततोऽहं ब्राह्मणीं कोपाविष्टोऽभिधास्यामि—'गृहाण तावद्बालकम् ।' साऽपि गृहकर्मव्यग्रतयाऽस्मद्वचनं न श्रोष्यति । ततोऽहं समुत्थाय तां पादप्रहारेण ताडयिष्यामि ।'

इतने में सोमशर्मा मुझे देखकर माता की गोद से घुटनों के बल ( बकैयाँ ) चलता हुआ, घोड़ों के टाप ( खुर ) के पास से होता हुआ मेरे समीप आवेगा । तब मैं ब्राह्मणी से क्रोध में आकर कहूँगा कि 'अपने लड़के को तो पकड़ ( उठा ) ।' वह भी घर के कामों में लगी रहने के कारण मेरी बात न सुनेगी । तब मैं उठकर उसे लात की चोट से मारूँगा ।

एवं तेन ध्यानस्थितेन तथैव पादप्रहारो दत्तो यथा स घटो भग्नः सक्तुभिः पाण्डुरतां गतः । अतोऽहं ब्रवीमि 'अनागतवतीं चिन्ताम्' इति ।

इस प्रकार उस ध्यान-मग्न ने ऐसी लात मारी कि वह घड़ा फूट गया। और सत्तुओं से पीला हो गया। इस लिये मैं कहता हूँ कि 'जो अनुपस्थित चिन्ता की' इत्यादि।

**सुवर्णसिद्धिराह 'एवमेतत्। कस्ते दोषः। यतः सर्वोऽपि लोभेन विडम्बितो बाध्यते। उक्तं च**

सुवर्णसिद्धि ने कहा 'यह ऐसा ही है। तुम्हारा दोष क्या है? क्योंकि सब लोग लोभ से प्रतारित (तिरस्कृत) हो बाध्य किए जाते हैं। कहा है

**यो लौल्यात्कुरुते कर्म नैवोदर्कमवेक्षते†।**
**विडम्बनामवाप्नोति स यथा चन्द्रभूपतिः ॥७०॥**

जो चञ्चलता (लोभ) से कर्म करता है और उसके फल (परिणाम) का विचार नहीं करता वह, चन्द्र राजा के समान, विडम्बना (क्लेश) को प्राप्त होता है ॥७०॥

**चक्रधर आह 'कथमेतत्?' स आह**

चक्रधर ने पूछा 'यह कैसी कथा है?' उसने कहा।

## (कथा ९)

**कस्मिंश्चिन्नगरे चन्द्रो नाम भूपतिः प्रतिवसति स्म। तस्य पुत्रा वानरक्रीडारता वानरयूथं नित्यमेवानेकभोजन-**

† 'उदर्कः फलमुत्तरम्' इत्यमरः।

प्रश्नः अधोलिखितवाक्ययोः सरलसंस्कृतभाषया व्याख्या कार्या (सन् १९३४)

(१) कस्ते दोषो यतः सर्वोऽपि लोभेन विडम्बितो बाध्यते।

(२) यो लौल्यात्कर्म कुरुते नैवावेक्षते चोदर्कं स विडम्बनामाप्नोति।

प्रश्नः 'विडम्बित' शब्दस्यार्थं हिन्दीभाषायां लेख्यः (सन् १९३६)।

भक्ष्यादिभिः पुष्टिं नयन्ति स्म। अथ वानरयूथाधिपो यः स औशनस-बार्हस्पत्य-चाणक्यमतवित् तदनुष्ठाता च तान्सर्वानध्यध्यापयति स्म।

किसी नगर में चन्द्र नामक नरपति रहता था। उसके पुत्र, जो बन्दरों के साथ खेल खेलते थे, बन्दर के समूह को नित्य ही विविध प्रकार के भक्ष्य पदार्थ के भोजन से पुष्ट करते थे। तब बन्दरों के झुण्ड का जो अधिपति था, वह औशनस (महर्षि शुक्र) बार्हस्पत्य (बृहस्पति) और चाणक्य (कौटिल्य, विष्णुगुप्त) के मत को जानने वाला (नीतिशास्त्र का ज्ञाता) था, और उस (नीति-मत) के अनुसार अनुष्ठान करने वाला था, एवं उन सब (बन्दरों) को पढ़ाया भी करता था।

अथ तस्मिन्राजगृहे लघुकुमारवाहनयोग्यं मेषयूथमस्ति। तन्मध्यादेको जिह्वालौल्यादहर्निशं निःशङ्कं महानसे प्रविश्य यत्पश्यति तत्सर्वं भक्षति। ते च सूपकारा यत्किञ्चित्काष्ठं मृण्मयं भाजनं कांस्यपात्रं ताम्रपात्रं वा पश्यन्ति, तेनाशु ताडयन्ति।

तब उस राज-भवन में छोटे राजकुमारों की सवारी के योग्य भेड़ों का झुण्ड था। उन (भेड़ों) मे एक (भेड़) जिह्वा की चपलता से दिन-रात निडर हो पाकशाला (रसोई घर) में प्रवेश कर जो देखता वह खा जाता था। वे रसोई बनानेवाले जो कुछ लकड़ी मिट्टी का बर्तन, काँसे या ताँबे का पात्र देखते, उसी से शीघ्र मारते

प्रश्न- उत्सुकस्य संस्कृतपर्यायशब्दो लेख्यः (सन् १६३८)
प्रश्नः—'सूपकार' शब्दस्यार्थं हिन्दीभाषायां लेख्यः (सन् १६३६)

सोऽपि वानरयूथपस्तद्दृष्ट्वा व्यचिन्तयत् 'अहो ! मेषसूपकारकलहोऽयं वानराणां नाशाय भविष्यति, यतोऽन्नास्वादलम्पटोऽयं मेषो, महाकोपाश्च सूपकारा यथासन्नवस्तुना प्रहरन्ति । तद्यदि वस्तुनोऽभावात्कदाचिदुल्मुकेन ताडयिष्यन्ति, तदोर्णाप्रचुरोऽयं मेषः स्वल्पेनाऽपि वह्निना प्रज्वलिष्यति ।

उस बन्दर यूथ-पति ने भी उसे देख कर विचार किया-'अरे ! मेढ़ और भोजन बनाने वालों का यह झगड़ा बन्दरों के नाश के लिए होगा । क्योंकि यह मेढ़ भोजन के चखने का लालची है, और बड़े क्रोधी रसोई बनाने वाले समीप की वस्तु से मारते हैं । सो यदि (किसी) चीज के न रहने से कभी जलती हुई लकड़ी से मारेंगे तो बहुत ऊन वाला यह मेढ़ अत्यन्त अल्पही में अग्निद्वारा जल जायगा ।

तद्दह्यमानः पुनरश्वकुट्यां समीपवर्तिन्यां प्रवेक्ष्यति । सापि तृणप्राचुर्याज्ज्वलिष्यति । ततोऽश्वा वह्निदाहमवाप्स्यन्ति । शालिहोत्रेण पुनरेतदुक्तम्-'यद्वानरवसयाऽश्वानां वह्निदाहदोषः प्रशाम्यति ।' तन्नूनमेतेन भाव्यमत्र निश्चयः ।' एवं निश्चित्य सर्वान्वानरानाहूय रहसि प्रोवाच । यतः

सो जलता हुआ यह फिर समीप की घुड़साल में घुस जायगा । यह (घुड़साल) भी घास की अधिकता से जलने लग जायगी ।' तब

प्रश्नः-अधोलिखितवाक्यस्य सरलसंस्कृतभाषया व्याख्या कार्या (सन् १९३४)
शालिहोत्रेण पुनरेतदुक्तं यद्वानरवसयाऽऽश्वाना वह्निदाहदोषः प्रशाम्यति

घोड़े भी अग्नि से जलने लग जायंगे। * शालिहोत्र ने पुनः कहा है कि "बन्दरों की चरबी से घोड़ों का अग्नि से जलने का दोष शान्त होता है।" सो निःसन्देह ही यह होगा, ऐसी मेरी धारणा है।' ऐसा निश्चय कर सब बन्दरों को बुला कर एकान्त में उसने कहा कि

'मेषेण सूपकाराणां कलहो यत्र जायते ।
स भविष्यत्यसन्दिग्धं वानराणां क्षयावहः ॥७१॥

मेढ़ से और रसोई बनाने वालों का जहाँ विवाद होता है वह (विवाद) निःसन्देह ही बन्दरों के नाश के निमित्त होता है ॥७१॥

तस्मात्स्यात्कलहो यत्र गृहे नित्यमकारणः ।
तद्गृहं जीवितं वाञ्छन्दूरतः परिवर्जयेत् ॥७२॥

इसलिए जिस घर मे सर्वदा अकारण ही झगड़ा होता हो तो जीवन की इच्छा रखने वाले मनुष्य को चाहिए कि उस घर को दूर ही से छोड़ दे ॥७२॥

तथा च

और भी:

कलहान्तानि हर्म्याणि कुवाक्यान्तं च सौहृदम् ।
कुराजान्तानि राष्ट्राणि कुकर्मान्तं यशो नृणाम् ॥७३॥

कलह से बड़े २ घर नाश हो जाते हैं, दुर्वाक्य से मैत्री नष्ट हो जाती है, बुरे राजा से देश नष्ट हो जाते हैं तथा दुष्कर्म से मनुष्यों के यश नष्ट हो जाते है ॥७३॥

तन्न यावत्सर्वेषां संक्षयो भवति, तावदेतद्राजगृहं सन्त्यज्य वनं गच्छामः।' अथ तत्तस्य वचनमश्रद्धेयं

* इनकी बनाई हुई अश्व चिकित्सा की एक पुस्तक मिलती है।

श्रुत्वा मदोद्धता वानराः प्रहस्य प्रोचुः 'भोः ! भवतो वृद्धभावाद्बुद्धिवैकल्यं सञ्जातं, येनैतद्ब्रवीषि । उक्तं च-

सो जब तक सबका नाश न हो तब तक इस राजभवन को छोड़ कर वन में चल देना चाहिए।' तब उसके अविश्वसनीय बात को सुन कर मदोद्धत(अभिमानी)बन्दरोंने हँस कर कहा 'हे! आपकी वृद्धावस्था के कारण विपरीत बुद्धि हुई है, जिससे ऐसा कह रहे हैं। कहा है

वदनं दशनैर्हीनं लाला स्रवति नित्यशः ।
न मतिः स्फुरति क्वापि बाले वृद्धे विशेषतः ॥७४॥

( बालक और वृद्ध दोनों के ) मुख दाँत रहित, सर्वदा लार टपकाने वाला होता है। किसी की बाल्यावस्था मे बुद्धि विकसित नहीं होती, विशेष कर वृद्धावस्था में तो और भी नहीं ॥७४॥

न वयं स्वर्गसमानोपभोगान्नानाविधान्भक्ष्यविशेषान्राजपुत्रैः स्वहस्तदत्तानमृतकल्पान्परित्यज्य तत्राटव्यां कषाय-कटु-तिक्त-क्षार-रूक्षफलानि भक्षयिष्यामः ।' तच्छ्रुत्वा-ऽश्रुकलुषां दृष्टिं कृत्वा स प्रोवाच-'रे रे मूर्खाः ! यूयमेतस्य सुखस्य परिणामं न जानीथ। किं न पापरसास्वादनप्रायमेतत्सुखं परिणामे विषवद्भविष्यति ? तदहं कुलक्षयं स्वयं नावलोकयिष्यामि । साम्प्रतं वनं यास्यामि । उक्तं च

हम लोग राजकुमारों के हाथ से मिलने वाले स्वर्गसुख के समान अनेक प्रकार के अमृत समान खाद्य पदार्थों को छोड़कर उस जंगल में कसैले, कड़वे, खारे, तीते रूखे फलों को न खायेंगे।' इसे

प्रश्न अधोलिखितवाक्यस्य सरलसंस्कृतभाषया व्याख्या कार्या
किं न पापरसास्वादनप्रायमेतत्सुखं परिणामे विषवद्भविष्यति ? (सन् १९३५)

सुन कर अपने नेत्रों को अश्रुपरिपूर्ण कर उसने कहा 'अरे मूर्खो! तुम लोग इस सुख के परिणाम को नही जानते हो। क्या यह सुख पाप रूपी रसके आस्वादन की भाँति नही है? जो परिणाम मे विष के तुल्य होगा। सो मैं कुटुम्ब-नाश को स्वयं नही अवलोकन करूँगा। इस समय मैं वन जाऊँगा। कहा है:

मित्रं व्यसनसम्प्राप्तं स्वस्थानं परपीडितम्।
धन्यास्ते ये न पश्यन्ति देशभङ्गं कुलक्षयम् ॥७५॥

विपत्ति में पड़े हुए मित्र को, शत्रु से आक्रान्त अपने स्थान को, देश-भङ्ग और कुटुम्ब-नाश को जो मनुष्य नहीं देखते, वे धन्य हैं'।

एवमभिधाय सर्वांस्तान्परित्यज्य स यूथाधिपोऽटव्यां गतः।

ऐसा कह कर, उन सबको छोड़ कर, वह यूथाध्यक्ष बनमें चला गया।

अथ तस्मिन्गतेऽन्यस्मिन्नहनि स मेषो महानसे प्रविष्टो यावत्सूपकारेण नान्यत्किञ्चित्समासादितम्, तावदर्द्धज्वलितकाष्ठेन ताड्यमानो जाज्वल्यमानशरीरः शब्दायमानोऽश्वकुट्यां प्रत्यासन्नवर्तिन्यां प्रविष्टः।

तब उसके चले जाने के दूसरे दिन बाद वह मेढ़ पाकशाला में घुसा। तब रसोई बनाने वाले ने कोई दूसरी वस्तु न पाकर अधजली लकड़ी से उसे मारा, वह जलता हुआ शरीर वाला शब्द करता हुआ निकट-स्थित अश्वशाला में घुस गया।

तत्र तृणप्राचुर्ययुक्तायां क्षितौ तस्य प्रलुठतः सर्वत्रापि वह्निज्वालास्तथा समुत्थिताः, यथा केचिदश्वाः स्फुटितलो-

प्रश्न निम्नाङ्कितगद्यभागस्य सरलहिन्दीभाषायामनुवादं कार्यः (सन् १६३६)
अथ तस्मिन् गतेऽन्यस्मिन्नहनि -जनसमूहमाकुलीचक्रुः।

चनाः पञ्चत्वंगताः, केचिद्बन्धनानि त्रोटयित्वाऽर्धदग्ध-शरीरा इतश्चेतश्च ह्रेषायमाणा धावमानाः सर्वमपि जन-समूहमाकुलीचक्रुः ।

वहाँ घास की बहुलता युक्त पृथ्वी पर उसके लोटने से सब तरफ इस प्रकार अग्नि की लपट उठी कि किसी घोड़े की आँख फूट गयी, और वे मर गये, कोई बन्धन तोड़ा कर अध-जला शरीर होकर इधर उधर हिनहिनाते हुए और दौड़ते हुए, सब लोगों को घबड़ाहट में डाल दिये ।

अत्रान्तरे राजा सविषादः शालिहोत्रज्ञान्वैद्यानाहूय प्रोवाच-'भोः! प्रोच्यतामेषामश्वानां कश्चिद्दाहोपशमनोपायः।' तेऽपि शास्त्राणि विलोक्य प्रोचुः-'देव ! प्रोक्तमत्र विषये भगवता शालिहोत्रेण । यत्

इसी बीच राजा ने दुःखित हो, शालिहोत्र-विरचित अश्व-चिकित्सा शास्त्र के ज्ञाता वैद्यों को बुलाकर, पूछा-'हे! इन घोड़ों को ज्वाला को शान्त करने का कोई उपाय बतलाओ।' उन लोगों ने शास्त्र देखकर कहा 'महाराज! इस विषय में भगवान् शालिहोत्र ने कहा है कि

कपीनां मेदसा दोषो वह्निदाहसमुद्भवः ।
अश्वानां नाशमभ्येति तमः सूर्योदये यथा ॥७६॥

घोड़ों के अग्नि ज्वाला से उत्पन्न रोग, बन्दरों की चरबी से सूर्य के उदय होने पर अन्धकार की भाँति, नष्ट हो जाते हैं ॥७६॥

तत्क्रियतामेतच्चिकित्सतं द्राक्, यावदेते न दाहदोषेण

प्रश्नः 'शालिहोत्रज्ञ' शब्दस्यार्थं हिन्दीभाषायां लेख्य ( सन् १९३९ )

विनश्यन्ति।' सोऽपि तदाकर्ण्य समस्तवानरवधमादिष्टवान्। किं बहुना ? सर्वेऽपि ते वानरा विविधायुध-लगुड-पाषाणादिभिर्व्यापादिता इति ।

सो इनकी चिकित्सा शीघ्र कीजिये जिससे ये जलने के रोग से नष्ट न हो जायँ।' उस ( राजा ) ने यह सुनकर सारे बन्दरों को मारने के लिए आज्ञा दी। अधिक क्या ? वे सब बन्दर अनेक प्रकार के हथियार, लकड़ी और पत्थर आदि से मार डाले गये।

अथ सोऽपि वानरयूथपस्तं पुत्र-पौत्र-भ्रातृसुत-भागिनेयादिसंक्षयं ज्ञात्वा परं विषादमुपागतः। स त्यक्ताहारक्रियो वनाद्वनं पर्यटति। अचिन्तयच्च—'कथमहं तस्य नृपापसदस्यानृणताकृत्येन अपकृत्यं करिष्यामि। उक्तं च

तब वह बन्दर यूथाधिपति भी उस पुत्र-पौत्र-भतीजा-भान्जा आदि के नाश को मालूम कर अत्यन्त विषादयुक्त हुआ। वह आहार क्रिया (भोजन) को छोड़कर एक वन से दूसरे वन में विचरण करने लगा। और उसने विचार किया कि, 'किस प्रकार मैं उस नृपापसद (नीच राजा) से बदला रूपी कर्ज को अपकार करके लूँ। कहा है—

मर्षयेद्धर्षणां योऽत्र वंशजां परनिर्मिताम्।
भयाद्वा यदि वा कामात्स ज्ञेयः पुरुषाधमः॥७७॥

इस संसार में जो भय से अथवा कामना ( इच्छा ) से कुल के परनिर्मित ( दूसरे के किए हुए ) निरादर को सहन करता है, उसे मनुष्यों मे नीच जानना चाहिए ॥७७॥

---

प्रश्न.—अधोलिखितवाक्यस्य स्वसंस्कृतेन व्याख्या कार्या ( सन् १९३७ )

कथमहं तस्य नृपापसदस्यानृणताकृत्येनोपकृत्य करिष्यामि।

अथ तेन वृद्धवानरेण कुत्रचित्पिपासाकुलेन भ्रमता पद्मिनीषण्डमण्डितं सरः समासादितम् । तद्यावत्सूक्ष्मेक्षिकयाऽवलोकयति, तावद्वनचरमनुष्याणां पदपङ्क्तिमवेशोऽस्ति, न निष्क्रमणमिति अवलोकितवान् । ततश्चिन्तितम् नूनमत्र जलान्ते दुष्टग्राहेण भाव्यम् । तत्पद्मिनीनालमादाय दूरस्थोऽपि जलं पिबामि ।'

तब वह वृद्ध बन्दर कहीं प्यास से व्याकुल होकर घूमते हुए कमलिनी समूह से शोभित एक सरोवर के पास पहुँचा । तब ज्योंही गौर से उसे देखता है तब उसने देखा कि अरण्य मे रहने वाले मनुष्यों के जाने के समय का पद-चिह्न तो है, किन्तु निकलने का नहीं । तब उसने विचार किया 'निःसन्देह इस जल मे दुष्ट ग्राह (घड़ियाल) होगा । इसलिए कमलिनी के मृणाल-तन्तु से दूर स्थित हो मैं जलपान करूँ ।'

तथाऽनुष्ठिते तन्मध्याद्राक्षसो निष्क्रम्य रत्नमालाविभूषितकण्ठस्तमुवाच–'भोः ! अत्र यः सलिले प्रवेशं करोति, स मे भक्ष्यः' इति । तन्नास्ति धूर्ततरस्त्वत्समोऽन्यो, यत्पानीयमनेन विधिना पिबति । ततस्तुष्टोऽहम् । प्रार्थयस्व हृदयवाञ्छितम् ।'

वैसा करने पर, उसके भीतर से निकल कर रत्नमाला से सुशोभित कण्ठवाले राक्षस ने उससे कहा 'अरे ! इस जल में जो

प्रश्न. 'सूक्ष्मेक्षिकया' पदस्य संस्कृतपर्यायशब्दो लेख्य' ( सन् १९३८ )

प्रश्न निम्नाङ्कितगद्यभागस्य सरलहिन्दीभाषायामनुवादः कार्यः(सन् १९३९)

अथ तेन वृद्धवानरेण कुत्रचित् ·· प्रार्थयस्व हृदयवाञ्छितम् ।

प्रवेश करता है, वह मेरा भक्ष्य (भोजन) है।' सो तुम से बढ़ कर और कोई दूसरा धूर्त न होगा, जो पानी को इस विधि से पीता हो। इसलिए मैं तुम से प्रसन्न हूँ। अपना अभिलषित वरदान माँग लो।'

कपिराह 'भोः! कियती ते भक्षणशक्तिः? स आह—'शतसहस्रायुतलक्षाण्यपि जलप्रविष्टानि भक्षयामि। बाह्यतः शृगालोऽपि मां दूषयति।' वानर आह 'अस्ति मे केनचिद्भूपतिना सहात्यन्तं वैरम्। यद्येनां रत्नमालां मे प्रयच्छसि, तत्सपरिवारमपि तं भूपतिं वाक्प्रपञ्चेन लोभयित्वाऽत्र सरसि प्रवेशयामि।' सोऽपि श्रद्धेयं वचस्तस्य श्रुत्वा रत्नमालां दत्त्वा प्राह 'भो मित्र! यत्समुचितं भवति तत्कर्तव्यम्' इति।

बन्दर ने पूछा 'हे राक्षस! तुममें भक्षण करने की कितनी ताकत है?' उसने उत्तर दिया 'सौ, हजार, दसहजार, लाख भी जल मे घुसे हों तो मैं उन्हे भक्षण कर सकता हूँ, किन्तु बाहर में तो सियार भी मुझे दूषित (तिरस्कृत) कर सकता है।' बन्दर ने कहा—'मेरा किसी राजा के साथ अत्यन्त वैर है। यदि इस रत्नहार को मुझे दे दो, तो मैं परिवार के सहित उस राजा को अपनी बात के जाल में फँसाकर इस सरोवर में प्रविष्ट करा दूँ।' उसने भी विश्वास युक्त उसके वचन को सुनकर रत्न-माला देकर, कहा 'हे मित्र! जो उचित हो सो करो।'

वानरोऽपि रत्नमालाविभूषितकण्ठो वृक्षप्रासादेषु परिभ्रमञ्जनैर्दृष्टः, पृष्टश्च 'भो यूथप! भवानियन्तं कालं कुत्र स्थितः? भवतेदृग्रत्नमाला कुत्र लब्धा? या दीप्त्या

सूर्यमपि तिरस्करोति ।' वानर आह—'अस्ति कुत्रचिदरण्ये शुप्ततरं महत्सरो धनदनिर्मितम् । तत्र सूर्येऽर्धोदिते रविवारे यः कश्चिन्निमज्जति, स धनदप्रासादादीदृग्रत्नमालाविभूषितकण्ठो निःसरति ।'

बन्दर भी रत्नहार से सुशोभित कण्ठवाला होकर वृक्षों और महलों पर घूमता हुआ लोगों से देखा गया तब लोगों ने पूछा—'हे यूथपति ! तुम इतने दिनों तक कहाँ रहे ? तुम्हें ऐसी रत्नमाला कहाँ से मिली ? जो अपनी कान्ति ( चमक ) से सूर्य का भी निरादर करती है ।' बन्दर ने उत्तर दिया कि 'किसी वन में एक अज्ञात बड़ा सरोवर कुबेर द्वारा बनाया हुआ है । वहाँ सूर्य के आधे निकलने पर रविवार के दिन जो कोई स्नान करता है, वह कुबेर की कृपा से इस प्रकार रत्नमाला से विभूषित कण्ठवाला होकर निकलता है ।'

अथ भूभुजा तदाकर्ण्य, स वानरः समाहूतः, पृष्टश्च—'भो यूथाधिप ! किं सत्यमेतत् ? रत्नमालासनाथं सरोऽस्ति क्वापि ?' कपिराह 'स्वामिन् ! एष प्रत्यक्षतया मत्कण्ठस्थितया रत्नमालया प्रत्ययस्ते । तद्यदि रत्नमालया प्रयोजनं तन्मया सह कमपि प्रेषय, येन दर्शयामि ।' तच्छ्रुत्वा नृपतिराह 'यद्येवं, तदहं सपरिजनः स्वयमेष्यामि । येन प्रभूता रत्नमालाः सम्पद्यन्ते । वानर आह 'एवं क्रियताम् ।'

तब राजा ने यह सुनकर उस बन्दर को बुलाया और पूछा—'हे यूथपति ! क्या यह सत्य है, कहीं रत्नहार से युक्त कोई सरोवर है?' बन्दर ने उत्तर दिया 'महाराज ! यह प्रत्यक्ष मेरे गले में लटकती

हुई रत्नमाला ही आपके विश्वास के हेतु है। सो यदि रत्नहार की आवश्यकता हो, तो मेरे साथ किसी को भेजिए जिससे उसे दिखादूँ।' यह सुनकर राजा ने कहा 'यदि ऐसी बात है तो मैं सपरिवार स्वयं ( वहाँ ) जाऊँगा जिससे बहुत से रत्नहार मिलें।' बन्दर ने कहा 'ऐसा ही कीजिये।'

तथाऽनुष्ठिते भूपतिना सह रत्नमालालोभेन सर्वे कलत्र-भृत्याः प्रस्थिताः। वानरोऽपि राज्ञा दोलाधिरूढेन स्वोत्सङ्गे आरोपितः सुखेन प्रीतिपूर्वमानीयते। अथवा साध्विदमुच्यते—

वैसा करने पर राजा के साथ रत्नमाला के लोभ से सब स्त्री और अनुचर रवाना हुए। बन्दर को भी पालकी में बैठा हुआ राजा अपनी गोद में बैठा कर सुख से प्रीति पूर्वक ले गया। अथवा ठीक ही कहा है

तृष्णे देवि ! नमस्तुभ्यं यया वित्तान्विता अपि।
अकृत्येषु नियोज्यन्ते भ्राम्यन्ते दुर्गमेष्वपि ॥७८॥

हे तृष्णा ( आशा ) देवी ! तुम्हे नमस्कार है। जिससे धनवान् पुरुष भी न करने योग्य कामों में प्रवृत्त होते हैं और अगम्य स्थानों में भी भटकते हैं ॥७८॥

तथा च

और भी

इच्छति शती सहस्रं सहस्री लक्षमीहते।
लक्षाधिपस्तथा राज्यं राज्यस्थः स्वर्गमीहते॥७९॥

सौ रुपयावाला हजार रुपये की इच्छा करता है, हजार रुपये

प्रश्नः अधस्तनस्य पद्यस्य स्वसंस्कृतेन व्याख्या विधेया ( सन् १९४० )
'तृष्णे देवि ! नमस्तुभ्यं·········· ····दुर्गमेष्वपि।'

वाला लाख की स्पृहा करता है, और लखपती राज्य की तथा राज्याधिपति स्वर्ग की कामना करता है ॥७९॥

जीर्यन्ते जीर्यतः केशा दन्ता जीर्यन्ति जीर्यतः ।
जीर्यतश्चक्षुषी श्रोत्रे तृष्णैका तरुणायते ॥८०॥

वृद्ध होने पर बाल पक जाते हैं, और दाँत हिलने लग जाते हैं, आँख कमजोर हो जाती है और कानों से कम सुनाई पड़ता है; केवल एक तृष्णा ही तरुण होती जाती है ॥८०॥

अथ तत्सरः समासाद्य वानरः प्रत्यूषसमये राजानमुवाच—'देव! अत्रार्धोदिते सूर्येऽन्तःप्रविष्टानां सिद्धिर्भवति। तत्सर्वोऽपि जन एकदैव प्रविशतु । त्वया पुनर्मया सह प्रवेष्टव्यं, येन पूर्वदृष्टस्थानमासाद्य प्रभूतास्ते रत्नमाला दर्शयामि ।'

तब उस सरोवर के पास पहुँच कर बन्दर ने उषाकाल में राजा से कहा 'महाराज! सूर्य के आधे उदय होने पर इसमें प्रवेश करने वालों की सिद्धि होगी; सो सब लोग एक साथ इसमें प्रवेश कर जायँ, फिर आप मेरे साथ प्रवेश करें, जिससे पहले के देखे हुए स्थान में पहुँचकर बहुत सी रत्नमाला दिखलाऊँ ।'

अथ प्रविष्टास्ते लोकाः सर्वे भक्षिता राक्षसेन । ततस्तेषु चिरायमाणेषु राजा वानरमाह—'भो यूथाधिप! किमिति चिरायते मे जनः?' तच्छ्रुत्वा वानरः सत्वरं वृक्षमारुह्य राजानमुवाच—'भो दुष्टनरपते! राक्षसेनान्तःसलिलस्थितेन भक्षितास्ते परिजनः। साधितं मया कुलक्षयजं वैरम् । तद्गम्यताम् । त्वं स्वामीति मत्वा नात्र प्रवेशितः । उक्तं च—

तब उन सब के प्रवेश करने पर राक्षस ने सबको भक्षण कर लिया। तदनन्तर उनके देर करने पर राजा ने वन्दर से कहा—'हे यूथपति! मेरे परिजन क्यों इतनी देर कर रहे हैं?' यह सुनकर बन्दर ने, शीघ्र ही पेड़ पर चढ़कर, राजा से कहा 'अरे दुष्ट राजन्! जल के भीतर स्थित राक्षस ने तुम्हारे परिवार को खा लिया है। मैंने कुटुम्बनाश से उत्पन्न वैर का बदला ले लिया। सो चले जाओ। तुम्हें प्रभु जानकर इसमें प्रवेश मैंने नहीं कराया। कहा है

कृते प्रतिकृतिं कुर्याद्धिंसिते प्रतिहिंसितम्।
न तत्र दोषं पश्यामि दुष्टे दुष्टं समाचरेत् ॥८१॥

उपकार करनेवाले के साथ उपकार करे, हिंसा करनेवाले के प्रति हिंसा करे, मैं उसमें दोष नहीं देखता, क्योंकि दुष्ट के साथ दुष्टता का वर्ताव करना चाहिए ॥८१॥

तत्त्वया मम कुलक्षयः कृतः, मया पुनस्तव' इति। अथैतदाकर्ण्य राजा कोपाविष्टः पदातिरेकाकी यथाऽऽयातमार्गेण निष्क्रान्तः। अथ तस्मिन्भूपतौ गते राक्षसस्तृप्तो जलान्निष्क्रम्य सानन्दमिदमाह

सो तुमने मेरे कुल का नाश किया और मैंने तुम्हारे कुल का।' तब उसे सुनकर राजा क्रोधित हो पैदल ही अकेले जिस मार्ग से आया था उसी से लौट गया। तब उस राजा के चले जाने के बाद, तृप्त हुआ राक्षस जल से निकल कर आनन्दपूर्वक यह कहने लगा।

'हतः शत्रुः कृतं मित्रं रत्नमाला न हारिता।
नालेन पिवता तोयं भवता साधु वानर!' ॥८२॥

हे वन्दर तुम धन्य हो! मृणालिका से तुमने जलपान किया,

अनायास ही शत्रु का वध किया, मित्र पाया, और रत्नहार भी न खोया' ॥८२॥

अतोऽहं ब्रवीमि 'यो लौल्यात्कुरुते कर्म' इति ।

इसी से मैं कहता हूँ कि 'जो मनुष्य चपलता से कर्म करता है' इत्यादि ।

एवमुक्त्वा भूयोऽपि स चक्रधरमाह—'भो मित्र ! प्रेषय मां, येन स्वगृहं गच्छामि ।' चक्रधर आह—'भद्र ! आपदर्थे, धनमित्रसंग्रहः क्रियते । तन्मामेवंविधं त्यक्त्वा क यास्यसि ? उक्तं च

ऐसा कहकर फिर भी उसने चक्रधर से कहा 'हे मित्र ! मुझे आज्ञा दो जिससे मैं अपने घर जाऊँ ।' चक्रधर ने कहा—'हे मित्र ! आपत्ति के (समय के) लिए धन और मित्र का संग्रह किया जाता है । सो मुझे इस तरह छोड़कर कहाँ जाओगे ?' कहा है

यस्त्यक्त्वा सापदं मित्रं याति निष्ठुरतां सुहृत् ।
कृतघ्नस्तेन पापेन नरके यात्यसंशयम्' ॥८३॥

जो मित्र आपत्ति में फँसे हुए मित्र को छोड़कर निष्ठुर होकर चला जाता है, वह कृतघ्न उस पाप से नरक में जाता है इसमें संशय नहीं' ॥८३॥

सुवर्णसिद्धिराह 'भोः ! सत्यमेतत् ,यदि गम्यस्थाने शक्तिर्भवति । एतत्पुनर्मनुष्याणामगम्यस्थानम् । नास्ति कस्यापि त्वामुन्मोचयितुं शक्तिः । अपरं, यथा यथा चक्रभ्रमवेदनया तव मुखविकारं पश्यामि, तथा तथाऽहमे-

तज्जानामि यद्द्रागगच्छामि, मा कश्चिन्ममाप्यनर्थो भवेदिति। यतः

सुवर्णसिद्धि ने कहा 'हाँ! यह ठीक है यदि सुगम स्थल में शक्ति हो। इसके अतिरिक्त यह स्थल मनुष्यों के लिए अगम्य स्थान है। किसी में तुम्हारे छोड़ाने की शक्ति नहीं है। इसके अतिरिक्त, जब जब चक्र के घूमने की पीड़ा से तुम्हारे मुँह की हालत देखता हूँ, तब तब मैं यह सोचता हूँ कि, शीघ्र ही चला जाऊँ अन्यथा कदाचित् मेरे ऊपर भी यह अनर्थपात न हो जाय। क्योंकि-

यादृशी वदनच्छाया दृश्यते तव वानर!
विकालेन गृहीतोऽसि यः परैति स जीवति' ॥८४॥

हे बन्दर! तुम्हारे मुख की जैसी छाया देखता हूँ उससे मालूम होती है कि विकराल (राक्षस) से आक्रान्त हुए हो, सो जो (इस सङ्कट से) भागे वह जीवे ॥८४॥

चक्रधर आह 'कथमेतत्?' सोऽब्रवीत्

चक्रधर ने कहा 'यह कैसी कथा है?' उसने कहा

(१०)

कस्मिंश्चिन्नगरे भद्रसेनो नाम राजा प्रतिवसति स्म। तस्य सर्वलक्षणसम्पन्ना रत्नवती नाम कन्याऽस्ति। तां कश्चिद्राक्षसो जिहीर्षति। रात्रावागत्योपभुङ्क्ते च। परं कृतरक्षोपधानां हर्तुं न शक्नोति। साऽपि तत्समये रक्षःसान्निध्यजामवस्थामनुभवति कम्पादिभिः।

किसी नगर में भद्रसेन नामक राजा रहता था। उसकी सम्पूर्ण लक्षणों से युक्त रत्नवती नाम की एक कन्या थी। उसे कोई

राक्षस हरण करने की इच्छा करता था, और रात्रि में आकर भोग करता था। परन्तु उस ( कन्या ) की रक्षा के उपाय करने के कारण उसे हरण करने में समर्थ न होता था। वह भी उस (राक्षस के साथ सम्भोग करते) समय उसके संसर्ग से उत्पन्न अवस्था को कम्पादि से अनुभव करती थी।

एवमतिक्रामति काले कदाचित्स राक्षसो मध्यनिशायां गृहकोणे स्थितः। साऽपि राजकन्या स्वसखीमुवाच 'सखि! पश्यैष विकालः समये नित्यमेव मां कदर्थयति। अस्ति तस्य दुरात्मनः प्रतिषेधोपायः कश्चित् ?' तच्छ्रुत्वा राक्षसोऽपि व्यचिन्तयत् 'नूनं यथाहं, तथान्योऽपि कश्चिद्विकालनामाऽस्या हरणाय नित्यमेवागच्छति; परं सोऽप्येनां हर्तुं न शक्नोति। तत्तावदश्वरूपं कृत्वाऽश्वमध्यगतो निरीक्षयामि, किंरूपः स, किंप्रभावश्चेति ?' एवं राक्षसोऽश्वरूपं कृत्वाऽश्वानां मध्ये तिष्ठति।

इस प्रकार बहुत समय बीतने पर किसी समय वह राक्षस आधी रात में घर के कोने में स्थित हुआ। उस राजकन्या ने भी अपनी सखी से कहा-'हे सखी! यह विकाल (विशेष यम के समान) रात्रि में नित्य मुझे क्लेश दिया करता है। उस दुष्टात्मा के निवारण के लिए क्या कोई उपाय है ?' उसे सुनकर राक्षस ने विचार किया कि 'निश्चय जिस प्रकार मैं हूँ, उसी प्रकार दूसरा भी कोई विकाल नाम का, इस ( कन्या ) के हरण के निमित्त, नित्य ही आता है। परन्तु वह भी इसे हरण करने में समर्थ नहीं होता। सो तब तक घोड़े का रूप धारण कर, घोड़ों के बीच स्थित होकर निरीक्षण करूँ

कि वह किस रूप और कितने प्रभाव का है ? इस प्रकार वह राक्षस घोड़े का रूप धारण कर घोड़ों के बीच स्थित हो रहा।

तथाऽनुष्ठिते, निशीथसमये राजगृहे कश्चिदश्वचौरः प्रविष्टः। स च सर्वानश्वानवलोक्य तं राक्षसमश्वतमं विज्ञायाऽधिरूढः। अत्रान्तरे राक्षसश्चिन्तयामास 'नूनमेष विकालनामा मां चौरं मत्वा कोपान्निहन्तुमागतः, तत्किं करोमि ?' एवं चिन्तयन्सोऽपि तेन खलीनं मुखे निधाय कशाघातेन ताडितः।

वैसा करने पर आधीरात के समय राजमहल में कोई घोड़ों का चोर आया। और वह सब घोड़ों को देख कर उस राक्षस को अश्वश्रेष्ठ जान कर उस पर चढ़ बैठा। इसी समय राक्षस ने सोचा कि 'निःसन्देह यह विकाल मुझे चोर जान कर कुपित हो मारने आया है। तब मैं क्या करूँ ?' इस प्रकार वह चिन्ता कर ही रहा था कि उसने लगाम को मुँह मे लगाकर चाबुक से मारा।

अथासौ भयत्रस्तमनाः प्रधावितुमारब्धः। चौरोऽपि दूरं गत्वा खलीनाकर्षणेन तं स्थिरं कर्तुमारब्धवान्। स तु केवलं वेगाद्वेगतरं गच्छति।

तब इसने भयभीत चित्त हो भागना शुरू किया। चोर ने भी दूर जाकर लगाम खींच कर उसे रोकने प्रयत्न किया। किन्तु वह तो केवल बड़ी तेजी से भागने लगा।

अथ तं तथाऽगणितखलीनाकर्षणं मत्वा चौरश्चिन्तयामास 'अहा! नैवंविधा वाजिनो भवन्त्यगणितखलीनाः। तन्नूनमनेनाश्वरूपेण राक्षसेन भवितव्यम्। तद्यदि कश्चि-

त्पांशुलं भूमिदेशमवलोकयामि, तदात्मानं तत्र पातयामि। नान्यथा मे जीवितव्यमस्ति।'

तदनन्तर उस (राक्षस) को वैसा लगाम खींचने की परवाह न करने वाला जान कर चोर ने विचार किया कि, 'अरे! इस प्रकार के लगाम की परवाह न करने वाले तो घोड़े नहीं होते। सो वस्तुतः यह घोड़े के रूप में राक्षस होगा, सो यदि कोई धूलिपूर्ण भूमि को देखूँगा तो वहाँ कूद पड़ूँगा नहीं तो (बिना कूदे) मेरा जीवन न रहेगा।'

एवं चिन्तयत इष्टदेवतां स्मरतस्तस्य सोऽश्वो वटवृक्षस्य तले निष्क्रान्तः। चौरोऽपि वटप्ररोहमासाद्य तत्रैव विलग्नः। ततो द्वावपि तौ पृथग्भूतौ परमानन्दभाजौ जीवितविषये लब्धप्रत्याशौ सम्पन्नौ।

इस प्रकार उसके चिन्ता करते और इष्ट देवता का स्मरण करते वह घोड़ा एक बरगद के पेड़ के नीचे उपस्थित हुआ। चोर भी बरगद की लटकती हुई (डाली) शाखा को पकड़ कर वहीं लटक गया। तब वे दोनों अलग २ होकर अत्यन्त आनन्दित हो, जीवन के विषय में पुनः आशा वाले हुए।

अथ तत्र वटे कश्चिद्राक्षससुहृद्वानरः स्थित आसीत्। तेन राक्षसं त्रस्तमालोक्य व्याहृतम् 'भो मित्र! किमेवं पलाय्यतेऽलीकभयेन? त्वद्भक्ष्योऽयं मानुषः, भक्ष्यताम्।'

उस बरगद पर राक्षस का मित्र कोई बन्दर बैठा हुआ था। उसने राक्षस को भयभीत देख कर कहा 'हे मित्र! क्यों मिथ्या भय के कारण भागते हो? यह मनुष्य तो तुम्हारा भक्ष्य है; अतः इसे खा जाओ।'

सोऽपि वानरवचो निशम्य स्वरूपमाधाय शङ्कितमनाः स्खलितगतिर्निवृत्तः । चौरोऽपि तं वानराहूतं ज्ञात्वा कोपात्तस्य लांगूलं लम्बमानं मुखे निधाय चर्वितवान् । वानरोऽपि तं राक्षसाभ्यधिकं मन्यमानो भयान्न किञ्चिदुक्तवान्, केवलं व्यथार्तो निमीलितनयनस्तिष्ठति । राक्षसोऽपि तं तथाभूतमवलोक्य श्लोकमेनमपठत्

वह भी बन्दर की बात सुन कर, अपना स्वरूप धारण कर शङ्कितचित्त हो लड़खड़ाते हुए लौटा । चोर भी उसे बन्दर द्वारा बुलाया हुआ जान कर, क्रोधित हो, उसकी लम्बी पूँछ को मुँह में डाल चबाने लगा । बन्दर ने उसे राक्षस से भी अधिक जान कर भय के कारण कुछ न कहा; केवल दर्द से दुःखी हो आँख बन्द किए हुए बैठा रहा । राक्षस ने भी उसे उस प्रकार ( की अवस्था में ) देखकर इस श्लोक को पढ़ा

'यादृशी वदनच्छाया दृश्यते तव वानर !
विकालेन गृहीतोऽसि यः परैति स जीवति' ॥८५॥

'हे बन्दर ! तुम्हारे मुख की जैसी कान्ति दिखाई पड़ती है उससे मालूम होता है कि विकाल से आक्रान्त हो, सो जो ( इस सङ्कटावस्था से ) भागे वह बचे' ॥८५॥

प्रनष्टश्च ।

और भाग गया ।

तत्प्रेषय मां, येन ममापि कश्चिदनर्थो न भवेत्, त्वरितमेव च गृहं गच्छामि । त्वं पुनरनुभुङ्क्ष्वात्र स्थित एव लोभवृक्षफलम् ।' चक्रधरः प्राह—'भोः ! अकारणमेतत् ।

दैववशात्सम्पद्यते नृणां शुभाशुभम् । उक्तं च--

सो मुझे भी जाने की आज्ञा दो, जिससे मेरा भी कोई अनर्थ-पात न हो और जल्दी ही मैं घर चला जाऊँ। और तुम यहाँ रह कर अपने लोभ रूपी वृक्ष का फल ( परिणाम ) भोगो।' चक्रधर ने कहा 'भाई! यह अकारण हुआ है। भाग्य के वश से मनुष्यों को शुभ और अशुभ की प्राप्ति होती है। कहा है

दुर्गस्त्रिकूटः परिखा समुद्रो
रक्षांसि योधा धनदाच्च वित्तम् ।
शास्त्रं च यस्योशनसा प्रणीतं
स रावणो दैववशाद्विपन्नः ॥८६॥

जिसका दुर्ग त्रिकूट पर्वत, खाईं समुद्र, योधा राक्षस, कुवेर से धन-लाभ, शास्त्र शुक्र-प्रणीत था ऐसा रावण दैवयोग से नाश हुआ ॥८६॥

तथा च ।

और भी

[ अन्धकः कुब्जकश्चैव त्रिस्तनी राजकन्यका ।
त्रयोऽप्यन्यायतः सिद्धाः सम्मुखे कर्मणि स्थिते ॥८७॥

अन्धा, कुब्जा और तीन स्तनवाली राजकुमारी ये तीनों अन्याय से भी पूर्व कर्म ( भाग्य ) के अनुकूल होने पर सिद्ध हुए ( अर्थात् अपनी कुरूपता से मुक्त हो गए ) ॥८७॥

सुवर्णसिद्धिराह 'कथमेतत् ?' सोऽब्रवीत्

सुवर्णसिद्धि ने कहा 'यह कैसे ? उसने कहा

प्रश्नः अधोलिखितवाक्यस्य संस्कृतेन व्याख्या कार्या ( सन् १९३५ )
दैववशात् सम्पद्यते नृणां शुभाशुभम् ।

( कथा ११ )

अस्त्युत्तरापथे मधुपुरं नाम नगरम्। तत्र मधुसेनो नाम राजा बभूव। तस्य कदाचिद्विषयसुखमनुभवतस्त्रिस्तनी कन्या बभूव। अथ तां त्रिस्तनीं जातां श्रुत्वा स राजा कञ्चुकिनः प्रोवाच यत्–'भोः! त्यज्यतामियं त्रिस्तनी गत्वा दूरेऽरण्ये, यथा कश्चिन्न जानाति।' तच्छ्रुत्वा कञ्चुकिनःप्रोचुः–'महाराज! ज्ञायते यदनिष्टकारिणी त्रिस्तनी कन्या भवति। तथापि ब्राह्मणा आहूय प्रष्टव्या येन लोकद्वयं न विरुध्यते। यतः

उत्तरापथ ( उत्तर भारतवर्ष ) में मथुरा नाम का एक नगर है। वहाँ मधुसेन नामका राजा हुआ। उसको कभी विषय भोग का अनुभव करते हुए, तीन स्तनवाली कन्या हुई। तब उस तीन स्तन-वाली को उत्पन्न हुआ सुन कर राजा ने कञ्चुकी[1] लोगों से कहा कि 'हे! इस तीन स्तन-वाली को दूर वन में जाकर छोड़ आओ, जिससे किसी को मालूम न हो।' यह सुनकर कञ्चुकियों ने कहा 'महाराज! यह तो विदित ही है कि तीन स्तनवाली कन्या अनिष्ट-कारिणी होती है। तो भी ब्राह्मणों को बुला कर पूछा जाय, जिससे दोनों (इह और पर) लोक में निन्दा न हो। क्योंकि–

१ 'सौविदल्ला, कञ्चुकिन.' इत्यमर.। तल्लक्षण यथा

'अन्त पुरचरो राज्ञा वृद्धो विप्रो गुणान्वित।
सर्वकार्यार्थकुशल कञ्चुकीत्यभिधीयते॥'

अथवा

'ये विप्रा. सत्यसम्पन्ना. कामदोषविवर्जिता.।
ज्ञानविज्ञानकुशलाः कञ्चुकीयाश्च ते स्मृता॥'

यः सततं परिपृच्छति शृणोति सन्धारयत्यनिशम् ।
तस्य दिवाकरकिरणैर्नलिनीव विवर्धते बुद्धिः ॥८८॥

जो मनुष्य सर्वदा पूछता है, सुनता है, और उसे नित्य धारण करता है तो उसकी बुद्धि उसी प्रकार बढ़ती है जिस प्रकार सूर्य की किरणों से पद्मिनी परिवर्द्धित होती है ॥८८॥

तथा च

और भी:

पृच्छकेन सदा भाव्यं पुरुषेण विजानता ।
राक्षसेन्द्रगृहीतोऽपि प्रश्नान्मुक्तो द्विजः पुरा' ॥८९॥

विज्ञ पुरुष को सदा प्रश्नकर्त्ता होना चाहिए। क्योंकि प्राचीन समय में किसी राक्षस-श्रेष्ठ से पकड़े जाने पर कोई ब्राह्मण प्रश्न ही द्वारा मुक्त हुआ था' ॥८९॥

राजा आह- 'कथमेतत् ?' ते प्रोचुः

राजा ने कहा 'यह कथा कैसी है ?' उन्होंने कहा

## ( कथा १२ )

देव ! कस्मिंश्चिद्वनोद्देशे चण्डकर्मा नाम राक्षसः प्रतिवसति स्म। एकदा तेन भ्रमताऽटव्यां कश्चिद्ब्राह्मणः समासादितः। ततस्तस्य स्कन्धमारुह्य प्रोवाच—'भोः ! अग्रेसरो गम्यताम्।' ब्राह्मणोऽपि भयत्रस्तमनास्तमादाय प्रस्थितः।

राजन् ! किसी वन-स्थली में चण्डकर्मा नाम राक्षस रहता था। एक समय वन में घूमते हुए उसे कोई ब्राह्मण मिला। तब उसके कन्धे पर चढ़ कर उसने कहा—'अरे ! आगे चल।' ब्राह्मण भी भय से व्याकुल चित्त होकर उसको लेकर चला।

अथ तस्य कमलोदरकोमलौ पादौ दृष्ट्वा ब्राह्मणो राक्षसमपृच्छत्—'भोः ! किमेवंविधौ ते पादावतिकोमलौ ?' राक्षस आह 'भोः ! व्रतमस्ति । नाहमार्द्रपादो भूमिं स्पृशामि ।' ततस्तच्छ्रुत्वाऽऽत्मना मोक्षोपायं चिन्तयन्सरः प्राप्तः । ततो राक्षसेनाभिहितम् 'भोः ! यावदहं स्नानं कृत्वा देवताऽर्चनविधिं विधायाऽऽगच्छामि, तावत्त्वयाऽतः स्थानादन्यत्र न गन्तव्यम् ।'

उस ( राक्षस ) के कमल ( गर्भ ) के बीच वाले भाग के तुल्य कोमल चरणों को देख कर ब्राह्मण ने राक्षस से पूछा—'हे ! तुम्हारे पैर इतने कोमल क्यों है ?' राक्षस ने उतर दिया 'हे ! मेरा नियम है, कि मैं भीगे पैर से पृथ्वी का स्पर्श नहीं करता ।' तब इसे सुन कर अपने उद्धार ( छुटकारा ) के उपाय को सोचता हुआ वह एक तालाब के पास पहुँचा । तब राक्षस ने कहा 'हे ! जब तक मैं स्नान कर देवता की पूजा करके न आऊँ तब तक तुम इस स्थान से अन्यत्र कहीं मत जाना ।'

तथानुष्ठिते द्विजश्चिन्तयामास—'नूनं देवतार्चनाविधेरूर्ध्वं मामेष भक्षयिष्यति । तद्द्रुततरं गच्छामि, येनैष आर्द्रपादो न मम पृष्ठमेष्यति ।' तथाऽनुष्ठिते राक्षसो व्रतभङ्गभयात्तस्य पृष्ठं न गतः । अतो वयं ब्रूमः, 'पृच्छकेन सदा भाव्यम्' इति ।

वैसा करने पर ब्राह्मण ने विचार किया कि 'निःसन्देह देवता की पूजा करने के उपरान्त मुझे यह भक्षण कर जाएगा । सो बड़ी तेजी से चला जाऊँ, जिससे यह भीगा पाँव होने के कारण मेरी

पीठ पर सवार न हो सके।' वैसा करने पर राक्षस अपने नियम के टूटने के भय से उसकी पीठ पर न चढ़ सका। इसलिए हम कहते हैं कि 'विज्ञ पुरुष को सर्वदा प्रश्न करना चाहिए' इत्यादि।

अथ तेभ्यस्तच्छ्रुत्वा राजा द्विजानाहूय प्रोवाच–'भो ब्राह्मणाः! त्रिस्तनी मे कन्या समुत्पन्ना। तत्किं तस्याः प्रतिविधानमस्ति? न वा?' ते प्रोचुः–'देव! श्रूयताम्–

तब उनसे यह सुन कर राजा ने ब्राह्मणों को बुला कर कहा 'हे ब्राह्मणो! तीन स्तनवाली मुझे एक कन्या उत्पन्न हुई है। सो क्या उसका कोई विधान है? अथवा नहीं है?' उन्होंने कहा महाराज सुनिये

हीनाङ्गी वाधिकाङ्गी वा या भवेत्कन्यका नृणाम्।
भर्तुः स्यात्सा विनाशाय स्वशीलनिधनाय च ॥६०॥

कोई अङ्ग से रहित अथवा कोई अधिक अङ्गवाली कन्या यदि किसी मनुष्य को होती है तो वह अपने पति के विनाश (मृत्यु) के लिए और अपने चरित्र के नाश के लिए होती है ॥६०॥

या पुनस्त्रिस्तनी कन्या याति लोचनगोचरम्।
पितरं नाशयत्येव सा द्रुतं नात्र संशयः ॥६१॥

और फिर कही तीन स्तनवाली कन्या (पिता के) दृष्टिगोचर होती है तो वह अपने पिता का शीघ्र नाश करती है, इसमें संशय नहीं ॥६१॥

तस्मादस्या दर्शनं परिहरतु देवः। तथा यदि कश्चिदुद्वाहयति, तदेनां तस्मै दत्त्वा देशत्यागेन नियोजयितव्य इति। एवं कृते लोकद्वयाऽविरुद्धता भवति।'

इस लिए महाराज इसको देखना छोड़ देवें। और यदि कोई विवाह करे तो इस कन्या को उसे देकर देश-निकाला की आज्ञा दे दीजिए। ऐसा करने से दोनों लोक बने रहेंगे।

अथ तेषां तद्वचनमाकर्ण्य स राजा पटहशब्देन सर्वत्र घोषणामाज्ञापयामास 'अहो! त्रिस्तनीं राजकन्यां यः कश्चिदुद्वाहयति, स सुवर्णलक्षमाप्नोति, देशत्यागं च।' एवं तस्यामाघोषणायां क्रियमाणायां महान् कालो व्यतीतः। न कश्चित्तां प्रतिगृह्णाति। सापि यौवनोन्मुखी सञ्जाता सुगुप्तस्थानस्थिता यत्नेन रक्ष्यमाणा तिष्ठति।

तब उनकी इस बातको सुनकर राजा ने डुग्गी पिटवा कर सब जगह यह घोषणा करने की आज्ञा दी कि 'हे भाई! तीन स्तन- वाली राजकन्यासे जो कोई विवाह करे तो उसे एक लाख अशरफी मिलेगी, किन्तु देश छोड़ना पड़ेगा।' इस प्रकार उस घोषणा को बहुत समय बीत गया। किन्तु कोई उससे विवाह करने के लिए राजी न होता था। वह भी युवती हुई अत्यन्त गुप्त स्थान में रहती हुई प्रयत्न पूर्वक रक्षा की जाती थी।

अथ तत्रैव नगरे कश्चिदन्धस्तिष्ठति। तस्य च मन्थरक- नामा कुब्जोऽग्रेसरो यष्टिग्राही। ताभ्यां तं पटहशब्द- माकर्ण्य मिथो मन्त्रितम्—'स्पृश्यतेऽयं पटहः। यदि कथ- मपि दैवात्कन्या लभ्यते, तदा सुवर्णप्राप्तिश्च भवति। सुखेन सुवर्णप्राप्त्या कालो व्रजति। अथ यदि तस्या दोषतो मृत्युर्भवति, दारिद्र्योपात्तस्यास्य क्लेशस्य पर्यन्तो भवति। उक्तं च

उसी नगर में कोई अन्धा रहता था। उसके मन्थरक नाम का एक कुबड़ा आगे २ लकड़ी पकड़ा कर चलने वाला था। उन दोनों ने उस डुग्गी की आवाज सुनकर परस्पर विचार किया कि 'इस डुग्गी को स्पर्श किया ( बजाया ) जाय। यदि किसी प्रकार से भाग्य से कन्या मिल गई तो धन की प्राप्ति हो जायगी। और आसानी से, सुवर्ण (अशरफी) प्राप्ति के कारण, समय बीतेगा और यदि उसके दोष से मृत्यु हो गयी तो दरिद्रता से उत्पन्न इस दुःख का अन्त हो जायगा। कहा है

लज्जा स्नेहः स्वरमधुरता बुद्धयो यौवनश्रीः
कान्तासङ्गः स्वजनममता दुःखहानिर्विलासः।
धर्मः शास्त्रं सुरगुरुमतिः शौचमाचारचिन्ता
पूर्णे सर्वे जठरपिठरे प्राणिनां सम्भवन्ति' ॥९२॥

लज्जा, प्रेम, स्वर-माधुर्य, बुद्धि, यौवन-शोभा, कान्तासक्ति, अपने लोगों की ममता, क्लेशनाश, विश्रम, धर्म, शास्त्र, देवगुरु में श्रद्धा, पवित्रता, सदाचार का अनुष्ठान ये सब पेट रूपी थाली के भरने पर मनुष्यों के होते हैं' ॥९२॥

एवमुक्त्वाऽन्धेन गत्वा स पटहः स्पृष्टः, उक्तश्च 'भोः! अहं तां कन्यामुद्वाहयामि, यदि राजा मे प्रयच्छति।' ततस्तैः राजपुरुषैर्गत्वा राज्ञे निवेदितम् 'देव! अन्धकेन केनचित्पटहः स्पृष्टः। तदत्र विषये देवः प्रमाणम्।' राजा प्राह-

ऐसा कह कर अन्धे ने जाकर उस डुग्गी को स्पर्श किया ( बजाया ) और कहा 'हे! मैं उस कन्याके साथ विवाह करूंगा यदि मुझे राजा दे।' तब उन सिपाहियों ने जाकर राजा से निवेदन किया 'महाराज! किसी अन्धे ने डुग्गी को स्पर्श किया

( बजाया ) है । सो इस बारे में महाराज ही प्रमाण हैं ( हजूर ही मालिक हैं ) चाहें जैसा करें ।' राजा ने कहा

अन्धो वा वधिरो वाऽपि कुष्ठी वाऽप्यन्त्यजोऽपि वा ।
प्रतिगृह्णातु तां कन्यां सलक्षां स्याद्विदेशगः ॥६३॥

अन्धा, बहिरा, कोढ़ी, अन्त्यज कोई भी हो वह उस कन्या को लाख अशरफी के साथ ग्रहण करे और देश से बाहर चला जाय ॥

अथ राजादेशात्तैः रक्षापुरुषैस्तं नदीतीरे नीत्वा सुवर्णलक्षेण समं विवाहविधिना त्रिस्तनीं तस्मै दत्त्वा जलयाने निधाय कैवर्ताः प्रोक्ताः 'भोः ! देशान्तरं नीत्वा कस्मिंश्चिदधिष्ठानेऽन्धः सपत्नीकः कुब्जकेन सह मोचनीयः ।'

तब राजा की आज्ञा से उन सिपाहियों ने, उस ( अन्धे ) को नदी के किनारे ले जाकर, एक लाख अशरफी के सहित, विवाह की विधि से उस तीन स्तनवाली को उसे देकर, नौका पर चढ़ा कर, मल्लाहों से कहा 'अरे ! दूसरे देश में ले जाकर किसी स्थान पर स्त्री सहित अन्धे को कुबड़े के साथ छोड़ देना ।'

तथानुष्ठिते विदेशमासाद्य कस्मिंश्चिदधिष्ठाने कैवर्तदर्शिते त्रयोऽपि मूल्येन गृहं प्राप्ताः सुखेन कालं नयन्ति स्म । केवलमन्धः पर्यङ्के सुप्तस्तिष्ठति । गृहव्यापारं मन्थरकः करोति । एवं गच्छता कालेन त्रिस्तन्याः कुब्जकेन सह विकृतिः समपद्यत । अथवा साध्विदमुच्यते

वैसा करने पर विदेश में पहुँच कर किसी स्थान में, जो मल्लाहों से बताया गया था वहाँ, वे तीनों रुपये से घर खरीद कर सुखपूर्वक समय बिताने लगे । केवल अन्धा ही पलङ्ग पर

